कृष्णदास संस्कृत सीरीज

३०

****

महाकविकालिदासविरचितं

# मेघदूतम्

'इन्दुकला' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्


व्याख्याकार:

श्री वैद्यनाथ झा शास्त्री






कृष्णदास अकादमी, वाराणसी

कृष्णदास संस्कृत सीरीज

३०

****

महाकविकालिदासविरचितं

# मेघदूतम्

'इन्दुकला' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

व्याख्याकारः

श्री वैद्यनाथ झा शास्त्री




कृष्णदास अकादमी, वाराणसी

प्रकाशक : कृष्णदास अकादमी, वाराणसी
मुद्रक : चौखम्बा प्रेस, वाराणसी
संस्करण : चतुर्थ, सन् २००२
मूल्य : पूर्वमेघ ३५.००
संपूर्ण ६०.००



पोस्ट बॉक्स नं० ११४८
के. ३७/११८, गोपाल मन्दिर लेन
गोलघर (मैदागिन) के पास, वाराणसी–२२१ ००१ (भारत)
फोन : ३३५०२०
e-mail : cssoffice@satyam.net.in

*अपरं च प्राप्तिस्थानम्*

**चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस**

पुस्तक प्रकाशक एवं वितरक
पोस्ट बॉक्स नं० १००८ के. ३७/९९, गोपाल मन्दिर लेन
गोलघर (मैदागिन) के पास, वाराणसी–२२१ ००१ (भारत)
फोन : ३३३४५८ (आफिस), ३३४०३२ एवं ३३५०२० (आवास)

KRISHNADAS SANSKRIT SERIES

30

******

# MEGHADŪTAM

Of

MAHĀKAVI KĀLIDĀSA

with

*'Indukalā' Sanskrit-Hindi Commentaries*

By

Sri Vaidyanath Jha




KRISHNADAS ACADEMY, VARANASI

## समर्पणम्

स्निग्धामुदारमधुरां विलसत्प्रसादां
विश्रामधामपुलिनां विशदार्थधाराम् ।
हंसावगाहनरसां नितरामगाधा—
माराधयामि कविराजसरस्वतीं ताम् ॥ १ ॥

श्री–कालिदासरसपिच्छिलकाव्यमार्गे
प्रस्थानकौतुकमतीव शिशुत्वमेव ।
जानन्नपि स्फुटमिदं पुनरेव गन्तु—
मालम्ब्य सद्गुरुकराङ्गुलिमुद्यतोऽस्मि ॥ २ ॥

स्वाभाविकं स्खलनमेव पदे पदे मे
सम्भाव्यते यदपि दुर्जनहासहेतुः ।
स्मृत्वा सतां परमपारकृपामकम्पा—
माश्वासनादकरवं ललितार्थटीकाम् ॥ ३ ॥

श्रोतुर्विमुग्धमतिविभ्रममारहन्तीं
चित्रां पटीमिव नटीमिव नाटकस्य ।
वाचं निवेदयति सो विपुलार्थलक्ष्मीं
स्मेराननं तमनिशं गुरुमानतोऽस्मि ॥ ४ ॥

कीर्तिर्धुरि-स्फुरति नामनि यस्य शश्व—
दानन्द एव चरमावयवं बिभर्ति ।
तस्मै सुधीन्द्रतिलकाय सुदेशिकाय
टीकामिमामुपहरत्यथ वैद्यनाथः ॥ ५ ॥

०

## —: व्याख्यातृमङ्गलाचरणम् :—

शृङ्गार-दैवतमनन्तगुणाभिरामं<br>
रामानुजं हृदयरञ्जनमञ्जनाभम् ।<br>
नेत्रामृतं निरुपमं वृषभानुजाया<br>
ध्वान्तापहं किमपि धाम नमामि कृष्णम् ॥ १ ॥

विद्याविनोदरसिकं मधुरं निसर्गा-<br>
दन्तेवसत्स्वतुलवत्सलमेव सत्सु ।<br>
आन्वीक्षिकीहृदयवल्लभमार्यकीर्त्या-<br>
नन्दाभिधं गुरुवरं प्रणमामि भक्त्या ॥ २ ॥

यस्मिन् प्रसीदति, निषीदति भाग्यलक्ष्मी—<br>
रुत्सृज्य दैवहतकं गमनोत्सुकापि ।<br>
जागर्ति सुप्तनियतिः शरणागतानां<br>
तं पूज्यपूजितगुरुं शरणं प्रपद्ये ॥ ३ ॥

श्रीमत्कवीन्द्रकलकीर्तिकृताग्रदूतं<br>
शश्वद्रसोर्मिशतमेदुरमेघदूतम् ।<br>
व्याख्यातुमाश्रयति सद्गुरुदत्तविद्यां<br>
हृद्यामवद्यरहितामिह वैद्यनाथः ॥ ४ ॥

# भूमिका

संस्कृत साहित्य से सम्बद्ध ऐसा कौन व्यक्ति होगा जो स्वनामधन्य सर्व-मूर्धन्य कवि एवं सुनिपुण नाटककार कविकुल-गुरु "कालिदास" को न जानता हो। जिनका यश:सौरभ शकुन्तलानाटक के माध्यम से समस्त विश्व को सुवासित कर रहा है, जिनकी काव्य-मधुरिमा पर क्या प्राच्य और क्या भारतीय समस्त सहृदयगण लट्टू हैं। "कविकुलमूर्धन्य" नाम वाली पगड़ी जिनके सम्पर्क में सार्थक हुई उन कविकुल-सुधाकर "कालिदास" को कौन नहीं जानता? आपकी प्रतिभा सर्वतोमुखी है, खण्डकाव्य, महाकाव्य और नाटक सर्वत्र ही आपकी कवित्व-शक्ति पूर्णरूप से परिपक्व दिखाई पड़ती है। आप भारत के ही नहीं अपितु समस्त विश्व के महाकवियों में सर्वप्रथम गिने जाने वाले महाकवि हैं। काव्य के तीनों विधाओं में आपके समान विश्व का कोई भी कवि ऐसा मनोरम काव्य-प्रणयन नहीं कर सका। प्रकृति के मनोरम चित्रण करने में एवं अपनी रचनाओं के पात्रों के चरित्र का असाधारण चित्रण करने में महाकवि अद्वितीय हैं। इनकी रचनाओं में नाट्यकला की सुन्दरता का अवलोकन कीजिए या महाकाव्य का वर्णन-सौन्दर्य देखिये अथवा गीतिकाव्य के सरस करुण हृदयोद्‌गारों का आनन्द लीजिए, सब उपर्युपरि है। महाकवि में वह अप्रतिम चमत्कार है जिस पर समस्त विश्व आश्चर्यान्वित हो रहा है, इनमें ऐसी ब्रह्माण्डव्यापिनी सर्वातिशायिनी प्रतिभा है जिसका एकत्र समागम संसार में दुष्प्राप्य है। आध्यात्मिक रहस्य का ऐसा सरस प्रतिपादन अन्यत्र दुर्लभ है। इनकी शान्तिप्रदायिनी उपदेशमयी कविताकौमुदी जिज्ञासुजन के जिज्ञासातप्त हृदय को आनन्द-सागर की लहरों में ऐसा डुबो देती है कि उससे निकलने का नाम नहीं लेना चाहता।। इनकी कविता में अपनी शकुन्तला की तरह अनाघ्रात पुष्प की ताजगी, अखण्डित किसलयों की कोमलता, अनास्वादित रस का माधुर्य तथा अखण्ड सौभाग्यशाली पुण्यों के फल की पवित्रता आदि का समवाय मिलता है। इस कलाकार की कला में केवल रसिकता ही नहीं अपितु समाज-विज्ञान का भी अपूर्व एवं अद्‌भुत दर्शन होता है। संस्कृत साहित्य के एकमात्र

कालिदास ही ऐसे कवि हैं जिन्होंने अपनी कविता में अपने युग की चेतना को रूपायित किया है (बाण को छोड़कर)। इनका काव्य भारत के प्राचीन इतिहास के देदीप्यमान युग का प्रकाश-स्तम्भ और पौराणिक ब्राह्मण-धर्म तथा वर्णाश्रम धर्म का वास्तविक प्रतीक है।

जीवन :—दुःख है कि हम अपने इस महाकवि के जीवन के विषय में 'इदमित्थम्' नहीं कह सकते क्योंकि ऐसा कोई निश्चयात्मक प्रमाण उपलब्ध नहीं हो सका है। महाकवि स्वयं इतने बड़े निरभिमानी थे कि अपने सम्बन्ध में इन्होंने नाम के प्रयोग को छोड़कर और कुछ लिखा ही नहीं। आत्मश्लाघा से ये कितनी दूर रहते थे एवं ये कितने विनम्र थे इसका परिचय हमें इनके रघुवंश महाकाव्य के निम्नलिखित पद्यों में मिलता है—

क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः।
तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनाऽस्मि सागरम्॥
मन्दः कवियशः प्रार्थी गमिष्याम्युपहास्यताम्।
प्रांशुलभ्ये फले लोभादुद्बाहुरिव वामनः॥
रघूणामन्वयं वक्ष्ये तनुवाग्विभवोऽपि सन्।
तद्गुणैः कर्णमागत्य चापलाय प्रचोदितः॥ (रघु०, १–२।३।९॥)

अतः ये कब और कहाँ उत्पन्न हुए ? ऐसे महारत्न का जन्म किस स्तुत्य दम्पति ने दिया, एवं ये कब परलोक सिधारे—इन सब बातों का समुचित एवं सन्तोषप्रद उत्तर हमें नहीं प्राप्त हो सका है।

ऐसी जनश्रुति है कि महाकवि पहले महामूर्ख थे। किसी शारदानन्द नामक राजा की पुत्री विद्योत्तमा विदुषी एवं परम-सुन्दरी थी। अपनी विद्या के गर्व के कारण उसने 'शास्त्रार्थ में जो पुरुष मुझे परास्त करेगा उसी से मैं अपना विवाह करूँगी' ऐसी प्रतिज्ञा कर ली थी। तात्कालिक विद्वान् लोग उससे परास्त होकर ईर्ष्यावश उसका दर्प-भंग करने के लिए उसका विवाह किसी महामूर्ख से कराना चाहते थे, और सब मिलकर ऐसे मूर्ख को खोजने लगे। कहा जाता है कि कालिदास वृक्ष की डाल पर बैठकर उसी डाल को इस तरह काट रहे थे जिससे उसके कटने पर डाल सहित कालिदास भी धराशायी हो जाते। पण्डितों ने इनकी कार्यवाही को देखा और इन्हें महामूर्ख समझकर इन्हें नीचे उतरवाकर 'हमलोग तुम्हारा विवाह एक परम सुन्दरी राजकुमारी से

करवा देंगे तुम कुछ न बोलना हमलोग राजसभा में तुम्हारा परिचय 'ये हमारे गुरुजी हैं' इस तरह देंगे इत्यादि बातें समझाकर अपने साथ ले गये। राजसभा में जाकर पण्डितों ने इनका पूर्वनियोजित ढंग से परिचय दिया तथा शास्त्रार्थ के लिए राजकुमारी को कहा एवं यह भी सूचित कर दिया कि 'इस समय हमारे पूज्य गुरुवर ने मौन व्रत ले रखा है अतः शास्त्रार्थ साङ्केतिक ( इशारों से ) होगा।' शास्त्रार्थ प्रारम्भ हुआ। विद्योत्तमा ने 'ईश्वर एक है' इस अभिप्राय से अपनी एक अंगुली उठाकर गुरुजी की तरफ दिखाया। गुरुजी ने 'यह मेरी एक आँख फोड़ने का संकेत कर रही है' ऐसा समझकर 'मैं तुम्हारी दोनों आँखें फोड़ दूँगा' इस अभिप्राय से अपनी दो अंगुली ऊपर उठाकर राजकुमारी को दिखाया। इस पर गुरुजी के शिष्यों ने एकजुट होकर ऐसा तर्क-कुतर्क प्रस्तुत किया कि विद्योत्तमा को परास्त होना पड़ा। अन्ततः इनका विवाह राजकुमारी से हो गया। कहा जाता है कि सुहागरात के शुभावसर पर बाहर कोई 'ऊँट' चिल्लाया और विनोद के लिए राजकुमारी ने अपने पति से किमिदम् ( यह क्या है ) ? ऐसा पूछा। उस मूर्ख ने पत्नी के प्रश्न को सुनकर घबराकर या उच्चारण की असमर्थता से 'उट्रोऽयम्' ऐसा उत्तर दिया। राजकुमारी पण्डितों के षड्यन्त्र को समझकर अपने दुर्भाग्य पर पछताती हुई पति महोदय को अपमानित कर राजभवन से निकाल दिया। उस मूर्ख के लिए पत्नी का अपमान असह्य था। अतः उसने विद्या-प्राप्ति के लिए किसी 'काली मन्दिर' में जाकर आमरण उपासना प्रारम्भ कर दी। काली ने प्रसन्न होकर वर माँगने को कहा, उस मूर्ख ने 'कवित्वपूर्ण विद्या दो' ऐसा वर माँगा। भगवती के 'एवमस्तु' ऐसा कहकर अन्तर्धान हो जाने पर वह मूर्ख तत्क्षण सकल शास्त्र का पारङ्गत एवं अद्वितीय प्रतिभासम्पन्न विद्वान् हो गया। काली की उपासना के फलस्वरूप उन्हें विद्या मिली अतः उनका नाम 'कालिदास' पड़ा, ऐसा भी सुना जाता है। आगे यह भी किंवदन्ती है कि वरदान मिल जाने पर कालिदास को अपनी पत्नी के द्वारा किया गया अपमान भी स्मरण हो आया और उसका बदला लेने वे घर की ओर चले। जिस समय वे घर पहुँचे वह समय सम्भवतः रात का समय था अतः घर का द्वार बन्द था, उन्होंने बाहर से आवाज लगायी 'अनावृतकपाटं द्वारं देहि' ( बन्द किवार खोलो )। विद्योत्तमा पति के स्वर से परिचित थी एवं पति की मूर्खता से भी, अतः उसने साश्चर्य पूछा—

'अस्ति कश्चिद्वाग्विशेषः' (क्या वाणी की कुछ विशेषता है ?) महाकवि ने पत्नी के विद्याभिमान का मर्दन करने के लिए उसके द्वारा प्रयुक्त वाक्य के तीन पदों को लेकर तीन काव्यों का निर्माण किया जो संस्कृत साहित्य के अनूठे काव्य हैं। जैसे कि 'अस्ति' इस वाक्यांश को लेकर 'अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा' इस चरण से प्रारम्भ होने वाला 'कुमारसंभव' महाकाव्य, "कश्चित्' इस वाक्यांश को लेकर 'कश्चित् कान्ताविरहगुरुणा' इस चरण से प्रारम्भ होने वाला 'मेघदूत' नामक खण्डकाव्य तथा 'वाक्' इस वाक्यांश को लेकर 'वागर्थाविव सम्पृक्तौ' इस चरण से प्रारम्भ होने वाला 'रघुवंश' महाकाव्य। यह किंवदन्ती बहुत प्रसिद्ध है।

इनके सम्बन्ध में दूसरी जनश्रुति है कि ५०० ई० में वर्तमान लङ्का के महाराज कुमारदास स्वयं कवि थे और कलामर्मज्ञ भी। अतः उन्होंने कालिदास को अपनी राजसभा में ही नहीं रखा अपितु अपना मित्र भी बना लिया। राजभोग का उपभोग करते हुए इनका सम्बन्ध किसी वेश्या से हो गया और उसी के द्वारा इनकी हत्या कर दी गयी। पर यह जनश्रुति बिल्कुल निराधार जान पड़ती है।

कुछ लोग इन्हें महाराज विक्रमादित्य की सभा के नवरत्नों में एक मानते हैं। जैसा कि इनके काव्यों में 'विक्रम' शब्द का साभिप्राय प्रयोग किसी विक्रम राजा के आश्रित होने का संकेत करता है।

**कालिदास का सम्प्रदाय :**— कालिदास जाति के ब्राह्मण थे। ये किस सम्प्रदाय के थे? इनके उपास्य देव कौन थे? इन सब प्रश्नों का उत्तर हमें उनके काव्यों के आदि में किये गये मङ्गलाचरणों से मिलता है। रघुवंश के मङ्गलाचरण में उन्होंने जगत् के माता-पिता शङ्कर और पार्वती को प्रणाम किया है—जैसे

वागर्थाविव सम्पृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये।
जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ॥

इसी प्रकार मालविकाग्निमित्र नाटक में उन्होंने अष्टमूर्ति शङ्कर की वन्दना की है। जैसे :—

एकैश्वर्ये स्थितोऽपि प्रणतबहुफले यः स्वयं कृत्तिवासाः,
कान्तासंमिश्रदेहोऽप्यविषयमनसां यः परस्ताद्यतीनाम्।
अष्टाभिर्यस्य कृत्स्नं जगदपि तनुभिर्बिभ्रतो नाऽभिमानः,
सन्मार्गालोकनाय व्यपनयतु स वस्तामसीं वृत्तिमीशः॥

इसी प्रकार विक्रमोर्वशीय त्रोटक के मङ्गलाचरण में उन्होंने शङ्कर की प्रार्थना की है। जैसे—

वेदान्तेषु यमाहुरेकपुरुषं व्याप्य स्थितं रोदसी
यस्मिन्नीश्वर इत्यनन्यविषयः शब्दो यथार्थाऽक्षरः।
अन्तर्यश्च मुमुक्षुभिर्नियमितप्राणादिभिर्मृग्यते
स स्थाणुः स्थिरभक्तियोगसुलभो निःश्रेयसायाऽस्तु वः॥

इसी प्रकार विश्वविश्रुत 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के मङ्गलाचरण में उन्होंने अष्टमूर्ति शङ्कर को ही प्रणाम किया है। जैसे—

या सृष्टिः स्रष्टुराद्या, वहति विधिहुतं या हविर्या च होत्री
ये द्वे कालं विधत्तः श्रुतिविषयगुणा या स्थिता व्याप्य विश्वम्।
यामाहुः सर्वबीजप्रकृतिरिति यया प्राणिनः प्राणवन्तः
प्रत्यक्षाभिः प्रपन्नस्तनुभिरवतु वस्ताभिरष्टाभिरीशः॥

इस प्रकार हम यह निश्चय कर सकते हैं कि ये भगवान् शिव के उपासक थे और इनका सम्प्रदाय 'शैव' था। परन्तु यहाँ यह नहीं भूलना चाहिए कि विश्व के सर्मश्रेष्ठ महाकवि कालिदास स्वयं शैव होते हुए भी साम्प्रदायिक संङ्कीर्णता से बहुत ही दूर थे। यह बात मैं नहीं, उनका काव्य स्वयं कह रहा है। कुमारसंभव के द्वितीय सर्ग में ब्रह्माजी की स्तुति एवं रघुवंश के दशम सर्ग में की गयी 'विष्णु' की स्तुति इसका प्रमाण है। इतना ही नहीं, ये एक ही परब्रह्म के तीनों रूप (ब्रह्मा, विष्णु और शिव) मानते हैं—जैसा कि कुमार संभव के सप्तम सर्ग में उन्होंने प्रतिपादित किया है। जैसे—

एकैव मूर्तिर्बिभिदे त्रिधा सा सामान्यमेषां प्रथमाऽवरत्वम्।
विष्णोर्हरेस्तस्य हरेः कदाचिद्–वेधास्तयोस्तावपि धातुराद्यौ। (७।४४।)

**कालिदास का स्थितिकाल**—कालिदास का स्थितिकाल संस्कृत साहित्य के इतिहास में विभिन्न इतिहासज्ञों के अन्तःसाक्ष्य प्रमाणों के आधार पर ईसा के पूर्व प्रथम शताब्दी से लेकर छठी शताब्दी तक के सात सौ वर्षों के लम्बे समय में झूल रहा है। यहाँ पर संक्षेप में प्रधान मतों का उल्लेख किया जायगा। उनमें सामान्यतः चार मत प्रधान हैं। जिसमें प्रथम है—

( १ ) धारा नगरी के राजा भोज का समय (१००५-१०५४) खृष्ट की ग्यारहवीं शताब्दी। वल्लालसेन नामक किसी विद्वान् ने कालिदास को

राजा भोज का सभा–पण्डित माना है। वल्लालसेन ने यह बात सुनी-सुनायी बातों के आधार पर लिखी है क्योंकि वे स्वयं भोज के समकालिक नहीं थे। यह बात उन्हीं के कथनों से पुष्ट होती है। क्योंकि जहाँ पर कालिदास को भोज का सभा-पण्डित उन्होंने कहा वहीं भारवि, दण्डी, माघ आदि कवियों को भी (जो विभिन्न समय के थे) भोज के सभा-पण्डित कहा है। अत: यह मत बिल्कुल नगण्य है। क्योंकि राजा भोज ग्यारहवीं शताब्दी के थे और कादम्बरी तथा हर्षचरित के रचयिता बाणभट्ट छठी शताब्दी के उत्तरार्द्ध में हुए थे। एवञ्च बाणभट्ट ने अपने 'हर्षचरित' में कालिदास की प्रशंसा में लिखा है—

'निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु।
प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु मञ्जरीष्विव जायते।।'

यदि कालिदास भोज के सभापण्डित होते तो उनकी प्रशंसा ५०० वर्ष पूर्व कैसे होती? हो सकता है वल्लालसेन ने भोज के समय हुए परिमल कालिदास या कालिदास उपाधिवाले किसी और कवि को ही भ्रमवश दीपशिखा 'कालिदास' मान लिया हो।

( २ ) दूसरा मत है चौथी शताब्दी के अन्त से पाँचवी शताब्दी के पूर्वार्ध तक अर्थात् चन्द्रगुप्तविक्रमादित्य और समुद्रगुप्त का राज्यकाल। प्रो० लासेन, कर्नल विलफोर्ड, जेम्स ग्रिन्सेप, प्रो० मैक्डानल, प्रो० कीथ और विन्सेण्ट स्मिथ आदि विदेशी विद्वानों का कहना है कि गुप्तवंश के राजाओं के राज्यकाल में भारत का साहित्यसूर्य मध्याह्न के आकाश में स्थित होकर सारे संसार को अपने प्रखर किरणों से प्रभावित कर रहा था। कालिदास की रचना में जो तृप्ति और आनन्द की अजस्र धारा प्रवाहित हुई वह उसी सुख एवं समृद्धि के सौभाग्य समय में संभव हो सकती है। प्रो० विन्सेण्ट स्मिथ कालिदास के अभिज्ञानशाकुन्तल में आये 'चीनांऽशुकमिव केतो:' इस उक्ति के आधार पर यह मानते हैं कि जिस बौद्ध धर्म के प्रभाव से भारत और चीन की पारस्परिक मैत्री होकर दोनों देशों की सभ्यता के संमिश्रण से एक तीसरी सभ्यता उत्पन्न हुई उसका पूर्ण विकास गुप्त वंश के राज्यकाल में ही हुआ।

कामं नृपा: सन्तु सहस्रशोऽन्ये राजन्वतीमाहुरनेन भूमिम्।
नक्षत्रताराग्रहसंकुलाऽपि ज्योतिष्मती चन्द्रमसैव रात्रि:।। (रघुवंश, ६-२२)

रघुवंश के इन्दुमती स्वयंवर में सुनन्दा सर्वप्रथम मगध के राजा की प्रशंसा करती है। गुप्तवंश के राजा मगध पर शासन करते थे, यह बात तो निर्विवाद है ही। प्रो० कीथ सर्वप्रथम मगधेश्वर की प्रशंसा किये जाने को यह मानते हैं कि कालिदास ने इस तरह प्रच्छन्नभाव से अपने आश्रयदाता का संकेत एवं कृतज्ञता घोषित करने के लिए प्रशंसा अपने काव्यों में की है। उनका कहना है कि कालिदास ने इसी तरह रघुवंश में 'आसमुद्रक्षितीशानाम्' इस वाक्य के द्वारा समुद्रगुप्त के राज्यविस्तार का संकेत किया है, इसी तरह 'ज्योतिष्मती चन्द्रमसैव रात्रिः' इस श्लोकांश में आये 'चन्द्र' शब्द के द्वारा अपने आश्रयदाता चन्द्रगुप्त का एवं 'कुमारकल्पं सुषुवे कुमारम्' इस श्लोक में आये 'कुमार' शब्द के द्वारा उसके पुत्र कुमारगुप्त का संकेत किया है। उनका कहना है कि 'कुमारसंम्भव' नामक महाकाव्य की रचना कालिदास ने चन्द्रगुप्त के पुत्र कुमारगुप्त के जन्म के उपलक्ष्य में की है।

उन्होंने कालिदास को गुप्त काल में मानने के लिए कुछ ऐतिहासिक प्रमाण भी प्रस्तुत किये हैं। उनका कहना है कि अश्वघोष कनिष्क के शासनकाल में विद्यमान थे। अश्वघोष एवं कालिदास की रचनाओं में अनेक स्थल पर भाव-साम्य है। भावसाम्य के कुछ उदाहरण नीचे प्रस्तुत किये जाते हैं—

महाकवि अश्वघोष का अपने बुद्धचरित में सिद्धार्थ के जन्म का वर्णन—

वाता ववुः स्पर्शसुखा मनोज्ञा दिव्यानि वासांस्यवपातयन्तः।
सूर्यः स एवाऽभ्यधिकं चकासे जज्वाल सौम्यार्चिरनीरितोऽग्निः॥
( बुद्धचरित, १–२२ )

यदि इस तरह करते हैं तो महाकवि कालिदास भी अपने कुमारसंभव में कार्तिकेय के जन्म का भी वर्णन उसी प्रकार करते हैं—

वाता ववुः सौख्यकराः प्रसेदुः आशाविधूम्रो हुतभुग् दिदीपे।
जलान्यभूवन् विमलानि तत्रोत्सवेऽन्तरिक्षं प्रससाद सद्यः॥ ( ११–३७ )

यदि अश्वघोष राजकुमार सिद्धार्थ जिस समय वनविहार के लिए राजमार्ग पर निकले उस समय उनको देखने के लिए उत्कण्ठित नगर-नारियों के मुख का वर्णन इस प्रकार करते हैं—

वातायनेभ्यस्तु विनिःसृतानि परम्परायासितकुण्डलानि।
स्त्रीणां विरेजुर्मुखपङ्कजानि सक्तानि हर्म्येष्विव पङ्कजानि॥
( बुद्धचरित, ३–१९ )

तो कालिदास भी स्वयंवर में आते हुए अज को देखने के लिए उत्कण्ठित नगरस्त्रियों के मुख का वर्णन इस प्रकार करते हैं—

तासां मुखैरासवगन्धगर्भैर्व्याप्तान्तरा: सान्द्रकुतूहलानाम् ।
विलोलनेत्रभ्रमरैर्गवाक्षा: सहस्रपत्त्राभरणा इवाऽऽसन् ॥ (रघुवंश, ७-११)

बुद्धचरित में तपस्या में लीन बुद्ध को तपस्या से विरत करने के लिए प्रयत्नशील काम को आकाशस्थ विशिष्टभूत इस प्रकार फटकारता है—

मोघं श्रमं नार्हसि मार ! कर्तुं हिंस्रात्मतामुत्सृज गच्छ शर्म ।
नैष त्वया कम्पयितुं हि शक्यो महागिरिर्मेरुरिवाऽनिलेन ॥

( बुद्धचरित, १३-५७ )

रघुवंश में नन्दिनी सेवा में तत्पर दिलीप की परीक्षा के लिए माया-निर्मित सिंह भी राजा को उसी प्रकार कहता है—

'अलं महीपाल! तव श्रमेण प्रयुक्तमप्यस्त्रमितो वृथा स्यात् ।
न पादपोन्मूलनशक्तिरंहः शिलोच्चये मूर्च्छति मारुतस्य ॥ (रघुवंश, २-३४)

इसी तरह सौन्दरनन्द में नन्द को बुद्ध के गौरव से एवं सुन्दरी प्रिया के अनुराग से हुई दुविधा का वर्णन अश्वघोष इस प्रकार करते हैं—

तं गौरवं बुद्धगतं चकर्ष, भार्यानुराग: पुनराचकर्ष ।
सोऽनिश्चयान्नाऽपि ययौ न तस्थौ तरंस्तरङ्गेष्विव राजहंस: ॥ ( ४-४२ )

कुमारसंभव में तपश्चर्यारत पार्वती की परीक्षा के लिए आये हुए ब्रह्मचारी वेशधारी शिव ने शिव की निन्दा सुनाने के कारण जाती हुई पार्वती को अपना स्वरूप दिखला कर जैसी दुविधा में डाला—कालिदास के द्वारा उसका वर्णन देखिए—

तं वीक्ष्य वेपथुमती सरसाङ्गयष्टि–र्निक्षेपणाय पदमुद्धृतमुद्वहन्ती ।
मार्गाऽचलव्यतिकराकुलितेव सिन्धुः शैलाधिराज–तनया न ययौ न तस्थौ ॥

( ५–८५ )

इस प्रकार दोनों महाकवियों की रचनाओं में बहुत-से स्थलों पर समानता पायी जाती है जो इस बात को प्रमाणित करती है कि एक ने दूसरे का अनुकरण किया है। किसने अनुकरण किया और किसकी रचना अनुकार्य है इसका विवेचन यदि किया जाय तो समय की कुछ जानकारी हो सकती है। प्रो० साहेब का कहना है कि महाकवि भास ने अपने नाटकों में जैसी प्राकृत भाषा का प्रयोग किया है वह अश्वघोष के द्वारा प्रयुक्त प्राकृत से परिष्कृत और अर्वाचीन है, इससे सिद्ध होता है कि महाकवि भास अश्वघोष से अर्वाचीन हैं। महाकवि

कालिदास भास से अर्वाचीन हैं यह बात तो निर्बिवाद ही है क्योंकि कालिदास स्वयं मालविकाग्निमित्र नाटक के प्रारम्भ में भास को प्राचीन यशस्वी कवि मान चुके हैं। जैसे—प्रथितयशसां भाससौमिल्लकविपुत्रादीनां प्रबन्धानतिक्रम्य वर्तमानकवेः कालिदासस्य कृतौ कथं बहुमानः ? अब यह बात स्पष्ट हो जाती है कि कालिदास ने अश्वघोष का अनुकरण किया है। हम पहले ही लिख चुके हैं कि अश्वघोष कनिष्क के समय में विद्यमान थे। कनिष्क सम्भवतः खृष्ट की प्रथम या द्वितीय शताब्दी के प्रारम्भ में पञ्जाब का शासन करते थे। इस स्थिति में भास यदि तृतीय शताब्दी के कवि माने जाएँ तो कालिदास उनसे परवर्ती कवि माने जाएँगे।

दूसरी बात बाणभट्ट की रचनाओं से पता चलता है कि वे हर्षवर्द्धन के सभा-पण्डित थे। हर्षवर्द्धन सातवीं शताब्दी के मध्यभाग में राज्य करते थे एवञ्च बाणभट्ट ने कालिदास की प्रशंसा में 'निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु' ऐसा लिखा है जिससे सिद्ध होता है कि कालिदास सातवीं शताब्दी के पूर्व विद्यमान थे।

"सविजयतां रविकीर्तिः कविताऽऽश्रितकालिदासभारविकीर्तिः" द्वितीय पुलकेशी के इस प्रस्तरलेख से सिद्ध होता है कि कालिदास द्वितीय पुलकेशी जो ६३४ खृष्टाब्द का माना जाता है, के पूर्व विद्यमान थे। इस तरह कालिदास ६३४ खृष्टाब्द से पूर्ववर्ती सिद्ध होते हैं।

वत्सभट्टि नाम के कवि ने प्राचीन दशपुर आधुनिक मन्दसोर नाम के स्थान के सूर्यमन्दिर के प्रशस्ति की रचना की है। जिस प्रशस्ति पर मालव संवत् ५२९ का उल्लेख है। पूर्वोक्त लेख की भाषा और शैली में कालिदास की भाषा और शैली की समानता पायी जाती है। इससे सिद्ध होता है कि कालिदास मालव सं० ५२९ से पूर्व विद्यमान थे।

प्रो० साहेब ने पूर्वोक्त प्रमाणों के आधार पर यह सिद्ध करना चाहा है कि कालिदास तृतीय शताब्दी से पीछे एवं पाँचवीं शताब्दी के पूर्व विद्यमान थे। एवञ्च यह सिद्ध होता है कि कालिदास गुप्त वंश के राजाओं के राज्यकाल में विद्यमान थे। इनकी आनन्दपूर्ण शान्तिप्रदायिनी काव्यधारा उसी सौभाग्य समय में प्रवाहित हुई थी। एवञ्च पूर्वोक्त पद्य में 'चन्द्र' शब्द के आधार पर इनके आश्रयदाता चन्द्रगुप्त द्वितीय को मान लिया जाता है, जिसका राज्यकाल ४१४

तक था। इस प्रकार सिद्ध हुआ कि महाकवि कालिदास द्वितीय चन्द्रगुप्त के समय में उत्पन्न हुए थे।

परन्तु पाश्चात्य विद्वानों के इस मत का यदि ठीक से विवेचन किया जाए तो उनका कथन मात्र काल्पनिक सिद्ध होगा, सत्य नहीं। जिसका विचार हम आगे करेंगे।

तीसरा मत है छठी शताब्दी अर्थात् विश्वविख्यात ज्यौतिषी वराहमिहिर का समय। इस मत को मानने वाले प्रमुख पाश्चात्य विद्वान् हैं–प्रो० मैक्स-मूलर, डॉ० भण्डारकर, प्रो. कर्न एवं डॉ. भाऊदा जी। इन लोगों का आधार भारतीय जनश्रुति है।

कालिदास के ग्रन्थों के टीकाकार मल्लिनाथजी ने मेघदूत की टीका में कालिदास को महाराज विक्रमादित्य की सभा के नवरत्नों में से एक माना है–पूर्वोक्त विद्वान् ने इसी पर निर्भर होकर इनको छठी शताब्दी का मान लिया है। क्योंकि कालिदास जिन नवरत्नों में एक थे उन्हीं में ज्योतिष के उद्भट् विद्वान् वराहमिहिर भी एक रत्न थे। ब्रह्मगुप्त के खण्डनखाद्य की टीका में अमरराज लिखते हैं—

'नवाधिक–पञ्चशतसंख्याके वराहमिहिराचार्यो दिवं गतः'।

नवाधिक पञ्चाशत का अर्थ ५०९ होगा।

इस उक्ति के आधार पर वराहमिहिर की मृत्यु ५८७ खृष्टाब्द मानी जा सकती है। इस तरह कालिदास भी छठीं शताब्दी के सिद्ध होते हैं। आचार्य दिङ्नाग और धर्मकीर्ति असङ्ग के छात्र थे। असङ्ग ५४१ खृष्टाब्द में विद्यमान थे।

स्थानादस्मात्सरसनिचुलादुत्पतोदङ्मुखः खं
दिङ्नागानां पथि परिहरन् स्थूलहस्तावलेपान्।

इस श्लोक की टीका में मल्लिनाथ ने दिङ्नाग एवं निचुल शब्द को श्लिष्ट माना है। दिङ्नागाचार्य वसबन्धु के भी छात्र थे। उसी समय उज्जयिनी में 'विक्रमादित्य' नामक राजा राज्य करते थे। कालिदास उन्हीं के सभा-रत्न थे, यह बात प्रमाणित होती है परन्तु यह मत भी निःसार ही प्रतीत होता है।

अब हम कालिदास को प्रथम शताब्दी का सिद्ध करने से पहले पूर्वकथित मतों का संक्षेप में विवेचन कर वास्तविकता की ओर बढ़ें।

गुप्तकाल में ही संस्कृतविद्या का पुनर्जागरण हुआ यह नहीं कहा जा सकता है क्योंकि यह सर्वसम्मत मत नहीं है। वास्तविकता तो यह है कि संस्कृत

विद्या का चरमोत्कर्ष विक्रमादित्य और राजा भोज के समय में हुआ और उसे ही संस्कृत का स्वर्णयुग कहा जा सकता है। जिन विद्वानों ने 'चीनांशुकमिव-' यहाँ प्रयुक्त 'चीन' शब्द को देशपरक मानकर तात्कालिक सभ्यता का आदान-प्रदान आदि की कल्पना की है वह भ्रम मात्र है सत्य नहीं। क्योंकि 'चीन' शब्द का मेदिनी कोश के 'चीनो देशांऽशुकव्रीहिभेदे तन्तौ मृगान्तरे' इस पंक्ति के अनुसार 'रेशमी' वस्त्र भी अर्थ है। और यही अर्थ शाकुन्तल के उक्त स्थल के उपयुक्त भी है। 'चीनांशुक' में चीन ( देश ) का अंशुक ( कपड़ा ) ऐसा षष्ठी तत्पुरुष समास न मानकर 'चीनं च तदंशुकम्' ऐसा कर्मधारय मानने से उपर्युक्त रेशमीवस्त्र वाला मत पुष्ट हो जाता है। एवञ्च इन्दुमती स्वयंवर में सर्वप्रथम मगधेश्वर की प्रशंसा करवाने के कारण कालिदास यदि मगध के राजाओं के आश्रित मान लिये जायें तो, उनकी जन्मभूमि के विषय में अनेक तरह के प्रश्न उत्पन्न हो सकते हैं। जैसे मेघदूत में अलकापुरी की अत्यधिक प्रशंसा करने से वे अलकापुरी के कोई यक्ष मान लिये जायें एवञ्च कुमारसंभव में हिमालय की पर्याप्त प्रशंसा करने के कारण वे कोई हिमालयवासी किन्नर मान लिये जाएँ, रघुवंश में रघु और अज की अत्यधिक प्रशंसा करवाने के कारण उन्हें अयोध्यावासी मान लिया जाए, शाकुन्तल में शकुन्तला प्रस्थान के समय आचार को देखकर उन्हें मिथिलावासी ही न क्यों मान लिया जाए इस प्रकार बहुतेरे प्रश्न हो सकते हैं। अतः विद्वानों का उक्त आधार भी बालू की भीति ही है।

इसी तरह 'ज्योतिष्मती चन्द्रमसैव रात्रिः' इस श्लोकांश एवं 'गुप्तमूल प्रयत्नतः' इत्यादि स्थलों को आधार मान कर यह कहना कि कालिदास ने अपने आश्रयदाता गुप्त वंशज राजाओं का एवं 'चन्द्र' पद से 'द्वितीय चन्द्रगुप्त' का निर्देश किया है तो यह कहना भी युक्तिमूलक नहीं प्रतीत होता क्योंकि जब कवि सर्वतन्त्रस्वतन्त्र होता है एवं उन्हें यदि अपने आश्रयदाता का संकेत ही करना था तो स्पष्ट रूप से कह सकते थे। कुमारसंभव की रचना चन्द्रगुप्त के पुत्र कुमारगुप्त के जन्मोत्सव पर की गयी यह भी कोरी कल्पना है, इसमें सत्यता नहीं क्योंकि इसमें कोई प्रबल प्रमाण नहीं है।

इसी प्रकार महाकवि कालिदास ने अश्वघोष का अनुकरण किया इस लिए वे अश्वघोष के परवर्ती हैं, यह भी नहीं कह सकते।

महाकवि कालिदास की रचना कवित्वप्रदर्शन मात्र के लिए अर्थात् 'कला कला के लिए' थी, जब कि अश्वघोष की रचना अध्यात्ममार्ग से अन्यमनस्क लोगों का ध्यान काव्य के माध्यम से अध्यात्म की ओर आकृष्ट करना था। जैसा कि उन्होंने सौन्दरनन्द में स्पष्ट रूप से लिख भी दिया है।

'इत्येषा व्युपशान्तये न रतये मोक्षाऽर्थगर्भा कृति:
श्रोतॄणां ग्रहणाऽर्थमन्यमनसां काव्योपचारात्कृता। इत्यादि

अत: रचना की समता को लेकर किसी महाकवि की रचना को मौलिक और किसी की रचना को अनुकृतिमूलक कहना साहसमात्र है। वैसे यदि कहा जाय कि अश्वघोष ने ही कालिदास का अनुकरण किया तो युक्तियुक्त भी हो सकता है। जैसे—

अपने नगर में अपने पिता द्वारा अवरुद्ध सिद्धार्थ का वन-विहार के लिए निकलने पर नगर-स्त्रियों की उत्सुकता उतनी नहीं रही होगी जितनी कि कुमारसंभव में औषधिप्रस्थ में वरयात्रा के प्रसङ्ग में शिवजी या इन्दुमती स्वयंवर के अनन्तर अज की यात्रा में उसे देखने के लिए स्त्रियों की उत्सुकता अपूर्व रही होगी, अत: महाकवि ने जो स्त्रियों के औत्सुक्य का वर्णन किया है वह स्वाभाविक है अत: मौलिक एवं मनोरम है। अश्वघोष को तो अनुकृतिमूलक है।

कालिदास ने अश्वघोष का अनुकरण नहीं किया इसमें एक युक्ति यह भी है कि अनुकरण आदर्श का; उत्तम का किया जाता है जो स्वयं अपूर्ण है उसका कोई भला क्या अनुकरण करेगा ? अश्वघोष की भाषा-शैली अपरिमार्जित है च्युति—संस्कृति दोषग्रस्त और साथ ही उतना हृदयावर्जक भी नहीं जितनी कि महाकवि कालिदास की। कालिदास की शैली परिमार्जित, सरस एवं मनोरम है।

साथ ही महाकवि कालिदास कितने निरभिमानी थे इस बात को मैंने प्रारम्भ में ही लिख दिया है। ये अपने से प्राचीन प्रतिष्ठित कवियों का यशोगान करने में थोड़ा भी नहीं हिचकिचाते और न अपनी प्रतिष्ठा भङ्ग ही मानते थे। अत: उन्होंने मालविकाग्निमित्र में लिखा है कि—

**'भास-सौमिल्लककविपुत्रादीनां प्रबन्धानतिक्रम्य वर्तमानकवे: कालिदासस्य कृतौ कथं बहुमानं'** इत्यादि। यदि कालिदास महाकवि अश्वघोष का अनुकरण किये होते तो उपर्युक्त पंक्ति में क्या उनका नामोल्लेख नहीं करते ? अवश्य

करते। और भी 'चोरी' चोरी की तरह की जाती है। महाकवि कालिदास यदि अश्वघोष का अनुकरण किये होते तो वे यह साहस कभी नहीं कर सकते थे कि एक ही भाव को अपने दो महाकाव्यों ( कुमारसंभव और रघुवंश ) में उल्लेख करते। अतः इस आधार पर उन्हें चौथी शताब्दी के शेष भाग से पाँचवीं शताब्दी के पूर्वार्ध का मानना कल्पनामात्र है।

प्रो० मैक्समूलर का यह कहना कि संस्कृत विद्या का चरमोत्कर्ष छठी शताब्दी से हुआ और उस समय कालिदास विद्यमान थे, फर्गुसन के कथन पर आधारित है। फर्गुसन का कहना है कि "खृष्ट के ५० वर्ष पूर्व विक्रमादित्य नाम का कोई राजा था ही नहीं, अतः कालिदास प्रथम शताब्दी के नहीं माने जा सकते। अपितु, उज्जयिनी के महाराज विक्रमादित्य ने ५४४ ई० सन् में भारत से शकों को भगाकर उस विजयोपलक्ष्य में ६०० वर्ष पूर्व अपना संवत्सर स्थापित किया और उसी समय कालिदास उत्पन्न हुए।"

परन्तु फर्गुसन के इस मत का खण्डन प्रो० फ्लीट और हर्नेल ने महाकवि कालिदास के ज्योतिर्विदाभरण नामक ग्रन्थ के इस श्लोक—

धन्वन्तरिक्षपणकाऽमरसिंहशङ्कु-वेतालभट्टघटखर्पर-कालिदासाः।
ख्यातो वराहमिहिरो नृपतेः सभायां रत्नानि वै वररुचिर्नव विक्रमस्य ॥

को आधार मानकर किया है। कुछ यूरोपीय विद्वान् ज्योतिर्विदाभरण ग्रन्थ को महाकवि कालिदास की कृति नहीं मानते हैं। उनका कहना है कि ज्योतिर्विदाभरण ग्रन्थ में वर्णित ग्रहादि की दशा से यह स्पष्ट रूप से प्रमाणित होता है कि पन्द्रहवीं शताब्दी के पश्चात् किसी नवीन विद्वान् ने इसका निर्माण किया है और कालिदास के नाम से प्रचारित कर दिया है। 'अस्तु' ज्योतिर्विदाभरण ग्रन्थ भले ही कालिदास विरचित न हो परन्तु यह तो अवश्य ही कहा जा सकता है कि कालिदास विक्रम के नवरत्नों में एक थे। अब रही बात खृष्ट के ५० वर्ष पूर्व विक्रमादित्य नामक राजा के रहने और न रहने की, तो इस पर यदि विचार किया जाय तो यह भी सिद्ध हो जाता है कि खृष्ट के ५० वर्ष पूर्व विक्रम थे।

डॉ० राजबली पाण्डेय ने अपने "विक्रमादित्य" नामक ग्रन्थ में पर्याप्त प्रमाणों से सिद्ध कर दिया है कि खृष्ट से ५७ वर्ष पूर्व विक्रम नामक राजा थे। यूरोपीय विद्वान् ने जो चन्द्रगुप्त ( द्वितीय) को ही उज्जयिनी के महाराज विक्रमादित्य मानकर यह लिखा है कि 'उसी ने ५४४ ई० सन् में शकों को भारत

से भगाया और ६०० साल पहले का संवत्सर चलाया' बिलकुल निराधार एवं बेतुका लगता है। यदि उसे अपने नाम से ही संवत्सर चलाना था तो ६०० साल पहले से क्यों चलाता ? साथ ही यूरोपीय विद्वानों ने अपने उक्त कथन में कोई प्रमाण भी नहीं दिया है। अतः यह भी मत अनादरणीय ही है।

अब हम भारतीय विद्वानों के सम्मत प्रथम शताब्दी वाले मत का उल्लेख करने जा रहे हैं।

भारत की बहुप्रचलित जनश्रुति के आधार पर मालवनरेश विक्रम संवत्सर के प्रवर्तक जो खृष्ट से ५७ वर्ष पूर्व हुए थे उन "विक्रमादित्य" की सभा के नवरत्नों में कालिदास भी एक रत्न थे।

महाकविकालिदास गुप्तवंश के राजाओं के आश्रित नहीं थे अपितु खृष्ट से पूर्व प्रथम शताब्दी के विक्रमादित्य के आश्रित थे, निम्नलिखित प्रमाणों से सिद्ध हो जाता है।

जे० के० सुब्रह्मण्यम् ने कालिदास के मालविकाग्निमित्र नाटक से जो सूक्ष्म प्रमाण प्रस्तुत किये हैं वह महत्त्वपूर्ण हैं। उनका कथन है कि—महाकवि ने अपनी नवीन रचना के विषय में यह लिखा है कि—

"पुराणमित्येव न साधु सर्वं न चाऽपि काव्यं नवमित्यवद्यम्।"

इत्यादि। यहाँ प्रयुक्त "पुराण" पद श्लिष्ट है। महाकवि ने पुराण शब्द के द्वारा "पुराणख्यातवृत्त" का संकेत किया है। अर्थात् प्राचीन कवियों ने जो प्राचीन ( रामायण, महाभारत आदि ) ख्यातवृत्तों का आश्रयण लेकर अपने काव्यों की रचना की है उसका मैंने ( कालिदास ने ) उल्लंघन किया है, इसलिए वह उपेक्ष्य नहीं है, काव्य-मर्मज्ञजन उसकी परीक्षा करके इस बात का निर्णय कर सकते हैं। वस्तुतः महाकवि ने उक्त नियम का उल्लङ्घन किया है। मालविकाग्निमित्र के भरतवाक्य—

"आशास्यमीतिविगमप्रभृतिप्रजानां
संपत्स्यते न खलु गोप्तरि नाऽग्निमित्रे ॥"

में प्रयुक्त "गोप्तरि, अग्निमित्रे" पद की सप्तमी को भावलक्षणा मानकर उस समय "अग्निमित्र" जीवित थे यह सिद्ध होता है। अग्निमित्र पुष्यमित्रशुङ्ग के पुत्र थे। इनका समय खृष्ट से पूर्व प्रथम शताब्दी माना गया है।

महाकवि की रचनाओं के अवलोकन से यह बात (प्रथम शताब्दी की) और भी प्रमाणित हो जाती है। शुङ्गवंश के राजाओं के समय चोरी जैसे अपराधों

में मनु, वशिष्ठ और आपस्तम्ब ऋषियों की स्मृतियों के आधार पर मृत्युदण्ड का विधान था। जैसा कि 'अँगूठी की चोरी में पकड़े गये मल्लाह को प्राण-दण्ड दिया जाता है।' अभिज्ञानशाकुन्तल नाटक में कालिदास ने ऐसा अभिनीत करवाया है। परन्तु गुप्तकाल में वैसा कठोर दण्ड—चोरी जैसे अपराध के लिए नहीं था। उस समय याज्ञवल्क्य-स्मृति की मान्यता थी। और भी, कालिदास ने अपने नाटकों में मृतपति के धन का दायभाग विधवा को नहीं दिया जाता है वह राज-कोष की चीज है, ऐसा वर्णित किया है जो कि मनु, वशिष्ठ, बौधायन और आपस्तम्ब स्मृतिसम्मत है। परन्तु याज्ञवल्क्य स्मृति के अनुसार विधवा को उसके मृतपति के धन का दायभाग मिलता है—ऐसी व्यवस्था गुप्तकाल में थी। इससे सिद्ध होता है कि कालिदास शुङ्गवंश के राजाओं के समय में थे न कि गुप्तवंश के राजाओं के समय।

कालिदास अपने आश्रयदाता का स्पष्ट संकेत अपनी रचना में ही करते हैं। जैसे कि शाकुन्तल के प्रारम्भ में सूत्रधार नटी से कहता है 'आर्ये! रस-भावदीक्षागुरोर्विक्रमादित्यस्याऽभिरूपभूयिष्ठा परिषत्। अस्यां च कालिदास-ग्रथितवस्तुना नवेनाऽभिज्ञानशाकुन्तलनामधेयेन नाटकेनोपस्थातव्यमस्माभिः'। पूर्वकाल में आजकल के समान उपाधि के तौर पर नाम का प्रयोग नहीं किया जाता था अतः उक्त वाक्य में प्रयुक्त 'विक्रमादित्य' का अर्थ—

मालवनरेश खृष्ट के पूर्व प्रथम शताब्दी में विद्यमान संवत्सर-प्रवर्तक विक्रमादित्य' ही है, न कि चन्द्रगुप्त द्वितीय 'विक्रमादित्य' उपाधिधारी।

महाकवि को प्रथम शताब्दी ई० पू० सिद्ध करने में उनके द्वारा प्रयुक्त शब्द भी प्रमाण है। उन्होंने कुमारसंभव के तृतीय सर्ग में एक श्लोक में लिखा है—'त्रियम्बकं संयमिनं ददर्श'

यहाँ पाणिनि व्याकरण के नियम से लोक में 'त्र्यम्बक' प्रयोग ही साधु है और उसी का प्रयोग होना चाहिए था। परन्तु उक्त प्रयोग होने के कारण यह सिद्ध होता है कि कालिदास के समय पाणिनि व्याकरण पूर्ण रूप से लोक में प्रचलित नहीं हो पाया था। इसी तरह उन्होंने 'पातयामास' का जहाँ प्रयोग उचित था वहाँ 'पातयाम्' का पृथक् और 'आस' का पृथक् प्रयोग किया है, जैसे—'तं पातयां प्रथममास पपात पश्चात्'। ( रघुवंश, ९ ६१ ) इत्यादि।

इसी प्रकार जहाँ-जहाँ महाकवि ने प्राकृत का प्रयोग किया वहाँ-वहाँ मागधी प्राकृत का ही–जिसका उल्लेख ईसा के पूर्व में प्राप्त होता है।

इस तरह हम निश्चयपूर्वक यह कह सकते हैं कि 'महाकवि कालिदास खृष्ट के पूर्व प्रथम शताब्दी में हुए थे न कि चन्द्रगुप्त द्वितीय के समय।'

## महाकवि की जन्मभूमि

जन्मसमय की तरह इनकी जन्मभूमि भी विवादास्पद ही है। भिन्न-भिन्न प्रदेश के विद्वान् इन्हें अपने-अपने यहाँ का सिद्ध करने का प्रयत्न करते हैं। कश्मीर प्रदेश के विद्वानों का कहना है कि कालिदास ने अपनी रचनाओं में कई बार 'प्रत्यभिज्ञान' शब्द का प्रयोग कर कश्मीर के 'प्रत्यभिज्ञान-शैव सम्प्रदाय' की ओर संकेत किया है; एवं इन्होंने हिमालय का तथा उसमें होने वाले पदार्थों का बहुत ही बारीकी से वर्णन किया है एवं केशर-पुष्प का भी वर्णन किया है। इससे यह सिद्ध होता है कि कालिदास कश्मीर के रहने वाले थे। बंगाल के विद्वान् इन्हें बंगाल का सिद्ध करते हैं। उनका तर्क कालिदास के नाम पर आधारित है। काली की उपासना बंग देश में अधिक है और कालिदास काली ( देवी ) के उपासक थे जैसा कि उनके नाम से ही प्रतीत होता है, अतः वे बंगकवि थे ऐसा उनका कहना है। मैथिलों का कहना है कि महाकवि मिथिला के थे। वे लोग महाकवि के 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' के चतुर्थ अंक में दर्शायी गई परिपाटी को आधार मानकर उन्हें मैथिल कहते हैं। साथ ही मिथिला के प्रत्येक परिवार में काली-देवी का एक विशेष घर बनाया जाता है जो काली की प्रबल उपासना का द्योतक है, अतः काली के उपासक कालिदास मिथिला के थे, ऐसा सिद्ध करते हैं। वे लोग वर्तमान 'उच्चैठ' गाँव में वर्तमान काली की मूर्ति को ही कालिदास की उपास्या मानते हैं। कई लोग इन्हें मालवा का भी मानते हैं। 'अस्तु'—भारत की भिन्न-भिन्न भूमि इसे अपना पुत्र कहने को उत्सुक हैं; कहती है, परन्तु यह निराला-बच्चा कभी नहीं कहता कि मेरी माँ (जन्मभूमि) कौन है। केवल वह अपने धात्री (पालन-पोषण करने वाली ) का निर्देश करता है। उज्जयिनीनरेश महाराज विक्रमादित्य की सभा में इनका जीवन निर्वाह हुआ और इनकी रचना में उज्जयिनी के प्रति इनका विशेष अनुराग देखकर ( मेघदूत में ) हम यह निश्चय करते हैं कि महाकवि की जन्मभूमि भी उज्जयिनी ही रही होगी।

## कालिदास की काव्यकला

कालिदास की रचनाएँ साहित्य जगत् में अपनी शानी नहीं रखतीं। भाव; कल्पना, आदर्श और भाषा की आधार-शिला पर साहित्यकला की जो सुन्दर अट्टालिका का निर्माण महाकवि ने किया है वह दूसरी जगह देखने को नहीं मिलती। कला की आलोचनात्मक अग्नि-परीक्षा में भी इनकी रचनाएँ इतनी खरी, ज्योत्स्नामयी और उत्कृष्ट निकलती हैं कि विश्व की आँखें चकाचौंध में पड़ जाती हैं। इनकी रचनाओं में वाच्य अर्थ की अपेक्षा व्यङ्ग्य अर्थ की प्रधानता पायी जाती है जिसके कारण इनके काव्यों को ध्वनिप्रधान माना गया है—उत्तम माना गया है। काव्यप्रकाशकार मम्मट उत्तमकाव्य का लक्षण लिखते हैं—"इदमुत्तममतिशायिनि व्यङ्ग्ये वाच्याद् ध्वनिर्बुधैः।"

( काव्यप्रकाश, १-४ )

इनकी रचनाओं का भाव-तत्त्व जिसे साहित्य में रस या काव्य की आत्मा कहा जाता है, कल्पना के विविध उड़ान एवं उदात्त आदर्शों से समन्वित होकर इतना परिपक्व हो जाता है कि सर्वश्रेष्ठ कहलाने लगता है। कालिदास प्रकृति के पक्के पुजारी हैं। परन्तु इनकी प्रकृति जड़ नहीं, अपितु संवेदनशील है, सजीव है। इनकी रचनाओं में क्या तो बड़ा-से-बड़ा पर्वत और क्या तो छोटा-से-छोटा पुष्प सभी अपना-अपना स्वतन्त्र व्यक्तित्व रखते हैं और संवेदनशील हैं। यदि ऐसा न होता तो रघुवंश में दिलीप का जयकार पेड़-पौधे भला किस तरह कर सकते? शकुन्तला की विदाई पर लताएँ पाण्डुपत्र छोड़कर अपने आँसू कैसे गिराने लगतीं? कालिदास ने यद्यपि बाह्य-प्रकृति के भी वर्णन में मानव प्रकृति की तरह अन्तरतम स्तर तक घुसकर निश्चित दृष्टि रखी हैं, पर उन्होंने प्रकृति के कोमल, कान्त एवं मधुर पहलू का ही वर्णन किया है—भीषण या भद्दे का नहीं।

कालिदास की शैली साहित्यजगत् में अपना अनुपम स्थान रखती है। इनकी शैली के कारण ही इन्हें विश्व-वन्द्य कवि माना गया है। भद्दा-से-भद्दा या नीरस-से-नीरस कथानक क्यों न हो ये अपनी कल्पना के द्वारा उसका ऐसा मार्मिक एवं चमत्कृति-पूर्ण वर्णन करेंगे कि हृदय आनन्द-सागर में डूबने-सा लगता है। इनकी शैली वैदर्भी है, जिसका लक्षण विश्वनाथ ने लिखा है—

माधुर्य-व्यञ्जकैर्वर्णै रचना ललितात्मिका।
अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा वैदर्भी रीतिरिष्यते॥ ( साहित्यदर्पण )

उपर्युक्त सभी बातें कालिदास की रचनाओं में दृष्टिगत होती हैं। ऐसी ललित, परिष्कृत एवं प्रसादगुण-सम्पन्न रचना अन्यत्र दुर्लभ है।

कालिदास की रचना में अलङ्कार का भी दर्शन होता है। ये अलङ्कार आनुषङ्गिक हैं, कालिदास ने इन्हें जबरदस्ती लादने का प्रयास नहीं किया है। उनका तो कहना है— "किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाऽकृतीनाम्"। इन्हें तो उपमा का आचार्य ही माना गया है। कहा भी है 'उपमा कालिदासस्य' इति। परन्तु उपमा के अतिरिक्त उत्प्रेक्षा, दृष्टान्त, रूपक, निदर्शना, अर्थान्तरन्यास, स्वभावोक्ति अलङ्कारों की भी कमी इनकी कविता·कामिनी को नहीं है।

संक्षेप में उनकी काव्य-कला की छटा देखें। क्या ही स्वाभाविक एवं मनोरम युक्ति है उनकी—

अवचितबलिपुष्पवेदिसम्मार्गदक्षा ।
नियमविधिजलानां बर्हिषाञ्चोपनेत्री ॥

वे सौन्दर्य के कवि तो हैं ही, साथ ही साथ उनमें सत्यम् शिवम् की भी गरिमा भरी पड़ी है। सौन्दर्य को सत्यता की कसौटी में परख कर उससे शिवत्व का सन्देश देना कवि के लिए बाएँ हाथ का खेल लगता है। वे कहते हैं—

त्वय्यायत्तं कृषिफलमिति भ्रूविलासानभिज्ञैः ।
प्रीतिस्निग्धैर्जनपदवधूलोचनैः पीयमानः ॥
त्वामारूढं पवनपदवीमुद्गृहीतालकान्ता ।
प्रेक्षिष्यन्ते पथिकवनिताः प्रत्ययादाश्वसन्त्यः ॥

स्वभाव-चित्रण में भी वे उतने ही सिद्धहस्त हैं। उनका प्रत्येक पात्र अपने स्वाभाविक क्षेत्र से ही गुजरता है और कल्पना में भी वह अयथार्थता को नहीं छूता। इतना होने पर भी वे शिष्टता को कभी नहीं छोड़ते। पार्वती के सौन्दर्य-वर्णन में वे कहते हैं।

असम्भृतं मण्डनमङ्गयष्टेरनासवाख्यं करणं मदस्य ।
कामस्य पुष्पव्यतिरिक्तमस्त्रं बाल्यात्परं साऽथ वयः प्रपेदे ॥

वे मर्यादा का कुछ-कुछ उल्लङ्घन भी करते हैं तो इतनी चतुराई के साथ कि पाठक को उसका गन्ध तक नहीं आता। पार्वती के विवाह के प्रसङ्ग में उनकी सखी के द्वारा किया गया परिहास इसका उदाहरण है—

पत्युः शिरश्चन्द्रकलामनेन स्पृशेति सख्या: परिहासपूर्वम् ।
सा रञ्जयित्वा चरणौ कृताशीर्माल्येन तां निर्वचनं जघान ॥

यहाँ कितना गूढ़ एवं शिष्ट परिहास है । यह देखने लायक है । इसी तरह अन्तर्जगत् और बाह्यजगत् का चरम समन्वय महाकवि की रचनाओं में पाया जाता है । शब्दों को सजाना उनको बहुत रुचिकर है । वे उपमा के एकमात्र सिद्ध कवि माने जाते हैं । उनकी उपमाछटा सहृदयों को मोह लेती है ।

प्रभामहत्या शिखयेव दीपस्त्रिमार्गयेव त्रिदिवस्य मार्गः ।
संस्कारवत्येव गिरा मनीषी तया स पूतश्च पवित्रितश्च ॥
सञ्चारिणी दीपशिखेव रात्रौ यं यं व्यतीयाय पतिंवरा सा ।
नरेन्द्रमार्गाट्ट इव प्रपेदे विवर्णभावं स स भूमिपाल: ॥

उपमा के साथ यमक भी उनका प्रिय अलङ्कार है । रघुवंश में वसन्त वर्णन में इसकी छटा देखने को मिलती है ।

अनुभवन्नवदोलमृतोत्सवं पटुरपि प्रियकण्ठजिघृक्षया ।
अनयदासनरज्जुपरिग्रहे भुजलता जलतामबलाजन: ।।
कुसुमजन्म ततो नवपल्लवास्तदनुषट्पदकोकिलकूजितम् ।
इति यथाक्रममाविरभून्मधुर्द्रुमवतीमवतीर्य वनस्थलीम् ॥

वस्तुस्थिति का वर्णन तो उनका कहना ही क्या ? वे जो भी वस्तु छूते हैं उसमें स्वाभाविकता एवं सौन्दर्य का समावेश करते हैं । देखिए—

त्यजत मानमलं वत विग्रहैः न पुनरेति गतं चतुरं वय: ।
परभृताभिरितीव निवेदिते स्मरमते रमते स्म वधूजन: ॥

मृगया के सम्बन्ध में उन्होंने इस तरह कहा है—

परिचयचललक्ष्यनिपातने भयरुषोश्च तदिङ्गितवेदनम् ।
श्रमजयात्प्रगुणाञ्च करोत्यसौ तनुमतोऽनुमत: सचिवैर्ययौ ॥

कालिदास वैदर्भीरीति के कवि हैं यद्यपि उनकी रचनाओं में अन्य रीतियों का भी अच्छा खासा प्रयोग है ।

तथा समक्षं दहता मनोभवं पिनाकिना भग्नमनोरथा सती ।
निनिन्द रूपं हृदयेन पार्वती प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता ॥

उनकी रचनाओं में प्रसाद गुण सर्वत्र व्याप्त है । जैसे—

सा हंसमाला शरदीव गङ्गां महौषधिं रत्न इवात्मभासः ।
स्थिरोपदेशामुपदेशकाले प्रपेदिरे प्राक्तनजन्मविद्याः ॥

कवि को शृङ्गार एवं वीर रस बहुत प्रिय है यद्यपि उनकी रचनाओं में अन्य रसों का भी समावेश कम नहीं है। शृङ्गार रस जैसे शाकुन्तल में—

स्निग्धं वीक्षितमन्यतोऽपि नयने यत्प्रेरयन्त्या तया।
यातं यच्च नितम्बयोर्गुरुतया मन्दं विलासादिव॥

वैसे तो कालिदास की सभी रचनाओं में उदात्त शृङ्गार है ही।

कालिदास की रचनाओं में अर्थान्तिरन्यास, स्वभावोक्ति, रूपक, उत्प्रेक्षा आदि अलङ्कारों का प्रशस्त प्रयोग पाया जाता है। स्वभावोक्ति की छटा देखिए—

शरीरमात्रेण नरेन्द्र तिष्ठन्नाभासि तीर्थप्रतिपादितार्द्धिः।
आरण्यकोपात्तफलप्रसूतिस्तम्बेन नीवार इवावशिष्टः॥

एक वनवासी के द्वारा यह कहना कितना सुहावना लगता है।

कालिदास अभिधा के कवि तो कहे जाते हैं लेकिन इससे यह नहीं समझना चाहिए कि उनकी रचनाओं में ध्वनि तत्त्व है ही नहीं। इनमें पर्याप्त ध्वनि है अतः इनका काव्य उत्तम काव्य में आता है।

इनकी रचनाओं में भावपक्ष और कलापक्ष का बहुत अच्छा समन्वय दिखाई पड़ता है। वे आर्य-संस्कृति के एक सफल उद्घोषक थे परन्तु उनकी रचनाओं में यही नहीं, अपितु विश्वजनीनता ही अधिकतर झलकती है। यही उनकी उच्चता का परिचय है कि वे विश्वजनीन कवि थे और हरेक दृष्टिकोण उनकी आँखों से ओझल नहीं था। दर्शन, संस्कृति, आध्यात्मिकता, सौन्दर्य आदि विविध विषयों पर उनका उदात्त विचार उनकी रचनाओं में मिलता है। इतना सब-कुछ होने पर भी आत्मश्लाघा इनमें जरा-सी भी नहीं थी। वे कहते हैं—

मणौ वज्रसमुत्कीर्णे सूत्रस्येवाऽस्ति मे गतिः।

इसका अर्थ यह नहीं कि वे प्राचीनता के अन्धभक्त थे। वे तो सही अर्थ में सुधारक भी थे। उनका कहना था—

पुराणमित्येव न साधु सर्वं न चापि सर्वं नवमित्यवद्यम्।
सन्तः परीक्ष्यान्यतरद् भजन्ते मूर्खं परप्रत्ययनेव बुद्धिः॥

कुछ आलोचक कालिदास के कवित्व में यह आरोप लगाते हैं कि वे समस्या तो उभारते हैं लेकिन समाधान प्रस्तुत नहीं करते। यह उन आलोचकों

की अल्पदृष्टिता से और कुछ नहीं। कालिदास की रचनाओं में सर्वत्र समस्या के साथ समाधान भी दिये हुए हैं। जरूरत है उनको समझ पाने की दृष्टि का। मानव के मन में उठ सकने वाले भावों की चिरन्तनता एवं ऊहापोह को वे इस प्रकार वर्णन करते हैं—

क्व कार्यं शशलक्षण: क्व च कुलं भूयोऽपि दृश्येत सा
दोषाणां प्रशमाय न: श्रुतमहो कोपेऽपि कान्तं मुखम्।
किं वक्ष्यन्त्यकल्मषा: कृतधिय: स्वप्नेऽपि सा दुर्लभा
चेत: स्वास्थ्यमुपैहि का खलु युवा धन्योऽधरं पास्यति ।।

यह श्रेय कालिदास को ही जाता है कि संस्कृत-साहित्य विश्वसाहित्य में उच्चतम स्थान पाया हुआ है।

## कालिदास की कृतियाँ

वैसे तो कालिदास की रचनाएँ बहुत-सी हैं। जैसे—ऋतुसंहार, कुमारसंभव, रघुवंश, मेघदूत, श्रुतबोध ( छन्दोग्रन्थ ) शृङ्गारतिलक, नलोदय, नवरत्नमाला, घटकर्परकाव्य, पुष्पबाणविलास, चिद्गमनचन्द्रिका, ज्योतिर्विदाभरण ( ज्योतिषग्रन्थ ), कुन्तेश्वरदौत्य, अम्बास्तव, कल्याणस्तव, कालीस्तोत्र, काव्यनाटकालङ्कार; गङ्गाष्टक, चण्डिकादण्डक स्तोत्र, चर्चास्तव, दुर्घटकाव्य, मकरन्दस्तव, मङ्गलाष्टक, महापद्याष्टक, रत्नकोश, राक्षसकाव्य, लक्ष्मीस्तव, लघुस्तव, विद्वद्विनोदकाव्य, वृन्दावनकाव्य, वैद्यमनोरमा, शुद्धचन्द्रिका, शृङ्गाररसाष्टक, शृङ्गारसार काव्य, श्यामलादण्डक, सेतुबन्ध, मालविकाऽग्निमित्र, विक्रमोर्वशीय एवं अभिज्ञानशाकुन्तल आदि। परन्तु रचनाशैली की विभिन्नता के कारण आलोचकों ने इनमें से कुछ को ही सर्वसम्मत से कालिदास की कृति माना है। सर्वसम्मत से जो रचनाएँ कालिदास की मानी जा चुकी हैं वे हैं— ( १ ) ऋतुसंहार, ( २ ) कुमारसंभव, ( ३ ) रघुवंश, ( ४ ) मालविकाऽग्निमित्र, ( ५ ) विक्रमोर्वशीय, ( ६ ) अभिज्ञानशाकुन्तल तथा मेघदूत।

अब हम इन प्रसिद्ध कृतियों के सम्बन्ध में संक्षिप्त परिचय देते हैं—

( १ ) ऋतुसंहार :—प्रस्तुत रचना कालिदास की प्राथमिक मानी जाती है क्योंकि इसमें वैसी प्रौढि नहीं पायी जाती जैसी कवि की अन्य कृतियों में

दृष्टिगोचर होती है। इसमें आये पद्य अन्यत्र कहीं लक्षणादिग्रन्थों में उदाहरण के तौर पर नहीं पाये जाते और मल्लिनाथ ने इस पर टीका भी नहीं लिखी है इसीलिए पहले कुछ विद्वान् इसको महाकवि की रचना नहीं मानते थे, परन्तु कतिपय सूक्ष्म प्रमाणों के मिलने पर पुन: इसे उनकी कृति मान लिया गया है। इसमें ग्रीष्म से लेकर वसन्त तक के षट् ऋतुओं का वड़ा ही मनोरम चित्रण छ: सर्गों में किया गया है। इसमें १४४ पद्य हैं।

( २ ) **कुमारसंभव** :—१७ सर्गों का यह महाकाव्य महाकवि की दूसरी रचना मानी जाती है। इसमें कार्तिकेय का जन्म एवं उनके चरित्र का वर्णन ही प्रधान विषय है। इसमें प्रथम सर्ग से लेकर सप्तम सर्ग तक क्रमश: हिमालय पर्वत का वर्णन एवं पार्वती का जन्म, तारकासुर की उच्छृङ्खलता, उसके वध के लिए शिवजी के औरस पुत्र हेतु तपस्या में लीन शिवजी के तपोभङ्ग के लिए देवताओं के द्वारा कामदेव को शिवजी के पास भेजना, उनके तृतीय नेत्र से उत्पन्न अग्नि के द्वारा कामदाह, काम की पत्नी रति का विलाप, रति को सान्त्वना देना, पार्वती की तपश्चर्या और उनका शिवजी से विवाह वर्णित है। अष्टम सर्ग में शिव और पार्वती के काम-केलि का वर्णन है। महामहोपाध्याय मल्लिनाथजी की टीका यहीं तक उपलब्ध है, अर्वाचीन विद्वान् इसीलिए नवम सर्ग से लेकर अन्त तक के सर्गो की शैली में कालिदास की शैली से भिन्नता होने के कारण भी 'अष्टम' सर्ग तक को ही कालिदास की रचना मानते हैं। परन्तु यह महाकाव्य है और उसका लक्षण है कि 'सर्गाऽष्टाधिका इह' अर्थात् महाकाव्यों को आठ सर्गों से अधिक होना चाहिए। साथ ही आठ सर्ग तक केवल कामकेलि का वर्णन है जो कार्तिकेय के जन्म की भूमिका मात्र है। यदि इसे आठ सर्गों का ही माना जाये तो 'कुमारसंभव' यह नाम भी युक्ति-संगत नहीं हो पायेगा। अत: इसे कालिदास की ही रचना मान लीजिए, या आठ सर्गों तक की रचना महाकवि ने की और नवम से सत्रहवें सर्ग तक की किसी परवर्ती कवि ने की होगी, ऐसा मानना चाहिए।

( ३ ) **रघुवंश** :–१९ सर्गो का यह महाकाव्य है। इसमें दिलीप से लेकर अग्निवर्ण तक के सूर्यवंश के राजाओं के चरित्र का वर्णन बड़े ही प्रौढ़ एवं मनोरम ढंग से किया गया है। भारतीय संस्कृति का लोकोत्तर चित्रण इसमें

है। किंवदन्ती है कि इसके पञ्चम सर्ग में सरस्वती का बीजमन्त्र है एवं इस सर्ग के अन्तिम १३ श्लोकों की रचना स्वयं सरस्वती ने की है। कान्तासम्मित उपदेश का यह अनूठा उदाहरण है।

( ४ ) मालविकाग्निमित्र :—पाँच अङ्क का यह रूपक, रूपकरचना में महाकवि की प्रथम कृति है। इसमें तात्कालिक विदिशाधिप राजा अग्निमित्र एवं मालविका के उत्कृष्ट प्रेम का वर्णन बड़े ही मर्मस्पर्शी ढंग से किया गया है।

( ५ ) विक्रमोर्वशीय :—यह पाँच अङ्कों का त्रोटक है। इसमें महाभारत की कथा के आधार पर पुरूरवा और उर्वशी के प्रेम का वर्णन है। इसमें विप्रलम्भ शृङ्गार का मनोरम ढंग से वर्णन कर 'न विना विप्रलम्भेन संभोगः पुष्टिमश्नुते' वाले सिद्धान्त को महाकवि ने और भी पुष्ट किया है। महाकवि ने अपने आश्रयदाता का संकेत इसके नामकरण से किया है।

( ६ ) अभिज्ञानशाकुन्तल :—यह संस्कृत साहित्य में ही नहीं अपितु विश्वसाहित्य में अद्वितीय नाटक है। इसमें सात अङ्क हैं। इसमें महाभारत के कथानक के आधारपर चन्द्रवंशी महाराज दुष्यन्त और शकुन्तला के प्रेम का वर्णन है। कहा जाता है कि विश्वसाहित्य में कालिदास अद्वितीय हैं और उनकी रचनाओं में शाकुन्तल उत्कृष्ट है और इसमें भी चौथा अङ्क उत्कृष्ट है और उस अङ्क में निम्नलिखित चौथा श्लोक हृदयस्पर्शी है, जो वास्तविक है और सहृदय-संवेद्य है। जैसे—

यास्यत्यद्य शकुन्तलेति हृदयं संश्लिष्टमुत्कण्ठया
कण्ठस्तम्भित–बाष्प–वृत्ति–कलुषश्चिन्ताजडं दर्शनम्।
वैक्लव्यं मम तावदीदृशमपि स्नेहादरण्यौकसः
पीड्यन्ते गृहिणः कथं नु तनया विश्लेषदुखैर्नवैः॥

अर्थात् ( कण्व कह रहे हैं ) आज शकुन्तला ( अपने पति-गृह ) चली जायगी यह सोचकर ही उत्कण्ठा के कारण मेरा हृदय भरा-सा जा रहा है, गला रुँधा-सा जा रहा है और आँसुओं से परिप्लुत आँखों से देखा नहीं जाता। स्नेह के कारण ( धर्मपुत्री के लिए ) यदि मुझ जैसे वनवासी को भी इतनी विकलता है तो फिर भला जो गृहस्थ अपनी औरस पुत्री को विदा करता होगा उसे कितना कष्ट होता होगा। संभवतः कालिदास की ऐसी ही रचना को देखकर पाश्चात्य कवि गेटे ने कहा था—

वासन्तं कुसुमं फलं च युगपद्ग्रीष्मस्य सर्वं च यद् ।
यच्चान्यन्मनसो रसायनमतः सन्तर्पणं मोहनम् ॥
एकीभूतमभूतपूर्वमथवा स्वर्लोकभूलोकयो-
रैश्वर्यं यदि वाञ्छसि प्रियसखे ! शाकुन्तलं सेव्यताम् ॥

इसमें कालिदास ने आर्यनारी के पातिव्रत्य को विरहाग्नि में तपाकर कुन्दन-सा चमकाकर उसकी महत्ता का चूडान्त निदर्शन किया है ।

## मेघदूत

काव्य दो प्रकार का होता है—( १ ) महाकाव्य, ( २ ) खण्डकाव्य । महाकाव्य एक विस्तृत-प्रबंधकाव्य होता है, जैसे रघुवंश, कुमारसंभव आदि । खण्डकाव्य, इसमें पूर्ण जीवन वृत्तान्त नहीं होता अपितु जीवन के एक भाग का वर्णन होता है। प्रकृति में मेघदूत वैसा ही एक खण्डकाव्य है इसे लोग 'गीतिकाव्य' भी कहते हैं ।

यह संस्कृत साहित्य के गीतिकाव्यों में सर्वप्रथम गिना जाने वाला है । कला का चरमपरिपाक, कल्पना की ऊँची उड़ान, परिष्कृत मधुरिमामयी सरस भाषा, विषय की अक्षुण्णगति एवं छन्द की एकतानता का जो समन्वय कालिदास की इस कृति में पाया जाता है वैसा संसार में अन्यत्र मिलना दुर्लभ क्या असंभव ही है । इसका वर्ण्य विषय अत्यन्त मर्मस्पर्शी है। इसमें दो भाग हैं, पूर्व एवं उत्तर ।

कोई यक्ष अपनी नवोढा प्रिया के प्रणयपाश में उलझकर अपने कर्त्तव्य में प्रमाद कर जाता है, अतः स्वामी कुबेर के कोप का भाजन ही नहीं शाप का पात्र भी बन जाता है। इस तरह वह यक्ष प्रभु कुबेर के शाप से अपनी भूमि अलकापुरी से निर्वासित होकर एक वर्ष के लिए रामगिरि-पर्वत पर रहता है । पूर्वमेघ में इसी यक्ष की करुण कहानी है ।

पूर्वमेघ :—अपनी प्राणेश्वरी के विरह में कृश, कामुक वह यक्ष आषाढ़ मास के प्रारम्भ में मेघ को देखकर जड़-चेतन के विवेक से शून्य-सा होकर उससे अपनी प्रिया के पास संदेश ले जाने के लिए कहता है । पहले मेघ की प्रशंसा करता है, अलकापुरी जाने के लिए उसे रास्ते में कहाँ-कहाँ जाना होगा, इन सबका वर्णन पूर्वमेघ में जिस ढंग से किया है वैसा तो कोई भी कवि

आज तक नहीं कर सका। अलकापुरी के रास्ते में मेघ को कहीं तो भोली-भाली ग्रामीण युवतियों की आनन्दभरी कटाक्षरहित आशान्वित आँखें पीयेंगी तो कहीं वह अपने गर्जन से आकाश में उड़ती बलाकाओं को गिनती हुई सिद्धवनिताओं को डराकर उनके द्वारा अपने प्रियों का आलिङ्गन करवाकर उनके धन्यवाद का पात्र बनेगा। आगे वह उज्जयिनी में महाकालेश्वर का दर्शन करेगा एवं अपनी विद्युत् के द्वारा अभिसारिकाओं को केवल मार्ग ही दिखायेगा—गरजकर उन्हें डरायेगा नहीं। इसके बाद ज्ञातास्वाद रसिक की तरह वह मेघ विवृत-जघना नायिका के समान गम्भीरा नदी का रसास्वाद करेगा। इस प्रकार वह ब्रह्मावर्त, क्रौंचपर्वत आदि मार्गों का अतिक्रमण कर अलका में पहुँचेगा।

उत्तरमेघ :—मेघ उस अलका में पहुँचेगा जहाँ की लड़कियाँ रत्नों को धूल में छिपा-छिपाकर आँखमिचौनी खेला करती हैं, जहाँ की कामिनियाँ अपने को विवस्त्रा होती देखकर लज्जा से चूर्णमुष्टियों से मणिदीपों को बुझाना तो चाहती हैं पर बुझा नहीं पातीं और जहाँ के राजमार्ग प्रातःकाल अभिसारिकाओं के कानों से गिरे कनक-कमल धागे के टूट जाने से बिखरी हुई मालाएँ और पैरों से कुचले हुए मन्दार पुष्पों के द्वारा उनके अभिसरण की सूचना देते हैं। तदनन्तर यक्ष, मेघ से अपने निवास स्थान का सरस एवं विलासपूर्ण वर्णन करता है तथा तन्वी अपनी प्रिया की जो स्त्रियों के सम्बन्ध में विधाता की सर्वप्रथम सृष्टि है विरहविदग्ध क्लान्तदशा का बड़ा ही हृदयस्पर्शी वर्णन करता है। अन्त में यक्ष मेघ से अपनी प्रिया के लिए वह सन्देश कहता है जिससे सहृदयों का हृदय करुणा एवं आनन्द के अपारसागर में निमग्न हो जाता है, जिसमें कालिदास ने अपने प्रेमी की भावना को भर दिया है।

## मेघदूत का उद्गम

कालिदास की कृतियों के प्रसिद्ध टीकाकार महामहोपाध्याय मल्लिनाथजी ने मेघदूत का उपजीव्य रामायण माना है 'सीतां प्रति रामस्य हनुमत्सन्देशं मनसि निधाय मेघदूत संदेशं कविः कृतवानित्याहुः' अर्थात् कालिदास ने वाल्मीकि-रामायण में भगवान् रामचन्द्र ने सीताजी के लिए हनूमान् को जो संदेश दिया था उसी को मन में रखकर 'मेघदूत' इस गीतिकाव्य की रचना

की। मेघदूत में आये 'जनकतनया–स्नान–पुण्योदकेषु' 'रघुपतिपदैरङ्कितं मेखलासु' 'दशमुखभुजोच्छ्वासितप्रस्थसन्धेः' एवं 'इत्याख्याते पवनतनयं मैथिलीवोन्मुखी सा' इत्यादि पद्यांश महामहोपाध्याय की शक्ति को और प्रबल बनाते हैं। मेघदूत के कथानक का उद्गम संभवतः ब्रह्मवैवर्तपुराण का वह स्थल है जहाँ 'भगवान् श्रीकृष्ण ने युधिष्ठिर से 'आषाढ कृष्ण पक्ष की 'योगिनी' नामक एकादशी के माहात्म्य को कहा है।' माहात्म्य इस प्रकार है—

'अलकाऽधिपतिर्नाम्ना कुबेरः शिवपूजकः।
तस्यासीत् पुष्पबटुको हेममालीति नामतः॥
तस्य पत्नी सुरूपाऽऽसीद्विशालाक्षीति नामतः।
स तस्यां स्नेहसंयुक्तः कामपाशवशंगतः॥
मानसात् पुष्पनिचयमानीय स्वगृहे स्थितः
पत्नीप्रेमसमायुक्तो न कुबेरालयं गतः॥
कुबेरो देवसदने करोति शिवपूजनम्।
मध्याह्नसमये राजन् पुष्पाणि प्रसमीक्षते॥
हेममाली स्वभवने रमते कान्तया सह।
यक्षराट् प्रत्युवाचाऽथ कालाऽतिक्रमकोपितः॥
'कस्मान्नायाति भो यक्षा, हेममाली दुरात्मवान्।
निश्चयः क्रियतामस्य' प्रत्युवाच पुनः पुनः॥

यक्षा ऊचुः

'वनिता कामुको गेहे रमते स्वेच्छया नृप'।
तेषां वाक्यं समाकर्ण्य कुबेरः कोपपूरितः॥
आह्वयामास तं तूर्णं बटुकं हेममालिनम्।
ज्ञात्वा कालाऽत्ययं सोऽपि भयव्याकुललोचनः॥
आजगाम नमस्कृत्य कुबेरस्याऽग्रतः स्थितः।
तं दृष्ट्वा धनदः क्रुद्धः कोपसंरक्तलोचनः॥
प्रत्युवाच रुषाविष्टः कोपाद्विस्फुरिताऽधरः।

कुबेर उवाच

रे पाप! दुष्ट! दुर्वृत्त! कृतवान्देवहेलनम्॥
अतो भव श्वित्रयुक्तो वियुक्तः कान्तया सह।

अस्मात्स्थानादपध्वस्तो गच्छस्यानमथाऽधमम् ॥
इत्युक्ते वचने तेन तस्मात् स्थानात् पपात सः ।

अर्थात् "अलका के स्वामी यक्षराज कुबेर शिवजी के भक्त थे। वे प्रतिदिन भगवान् शिव की पूजा करते थे। पूजा के लिए फूल तोड़कर लाने वाला कुबेर का अनुचर 'हेममाली' नाम का था। उसकी पत्नी अत्यन्त सुन्दर रूप वाली 'विशालाक्षी' नाम की थी। एक दिन हेममाली मानसरोवर से फूल तोड़कर कुबेर के यहाँ न पहुँचाकर अपने घर ही अपनी प्रिया के पास रह गया। उधर दोपहर में शिवजी की पूजा पर बैठे कुबेर फूल की प्रतीक्षा कर रहे थे। समय के बीत जाने पर क्रुद्ध होकर उन्होंने दूसरे सेवकों से जब पूछा कि 'हेममाली क्यों नहीं आया, पता लगाओ ?' तो यक्षों ने कहा कि 'वह अपने घर अपनी प्रिया के साथ विहार कर रहा है'। इसे सुनकर कुबेर आग-बबूला हो गये और तुरन्त यक्ष को बुलवाया। यक्ष ने भी कुबेर की बुलाहट जब सुनी तब उसे अपना कार्य स्मरण आया फिर क्या ? डर के मारे वह थरथराता हुआ कुबेर के सामने प्रणाम कर एवं हाथ जोड़कर खड़ा हुआ। तब कुबेर ने यह कहकर कि तुमने जिस प्रिया के प्रणय-पाश में आबद्ध होकर देवता का निरादर किया है, उस प्रिया से एक वर्ष के लिए वियुक्त हो जाओ एवं हमारे इस अलकापुरी से गिर कर नीचे के लोक में जाओ।' कुबेर के ऐसा शाप देने पर वह यक्ष वहाँ से गिर पड़ा। मेघदूत के कथानक का मूल तो यह है ऐसा कहा जा सकता है। परन्तु कालिदास ने अपनी कल्पना-प्रसूत सृष्टि-नैपुण्य से जो कलेवर इसे प्रदान किया है उसके कारण कवि की यह कृति मौलिक हो गयी है, यह कहने से हम नहीं चूक सकते।

मेघदूत का वैशिष्टच—कल्पना का विविध विलास, भावों की कोमल व्यञ्जना तथा माधुर्य के सतत प्रवाह का अनुपम समन्वय होने के कारण मेघदूत ने, महाकवि को, जो प्रतिष्ठा रघुवंश एवं कुमारसंभव से मिली, उसमें चार-चाँद लगा दिया। मेघदूत वस्तुतः विरह-पीड़ित मानव का सम्पूर्ण अन्तर्जगत् आशा हो या निराशा, हर्ष हो या विषाद सब भावों को हमारे सामने खड़ा कर देता है। मेघदूत के प्रतिश्लोक के हर एक शब्द में विरह-पीड़ित हृदय की कसक और सूक्ष्म धड़कन सुनाई देती है। कवि ने उसके उपयुक्त मन्दाक्रान्ता छन्द का भी उपयोग किया है। साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ ने—

'निसृष्टार्थो मितार्थश्च तथा सन्देशहारकः ।
कार्यप्रेष्यस्त्रिधा दूतो दूत्यश्चापि तथाविधाः ।।" (३-५८)

यह लिखकर दूत के तीन भेद माने हैं—(१) निसृष्टार्थ, (२) मितार्थ, (३) सन्देशहारक । अब हम तीनों का संक्षिप्त विवरण प्रस्तुत कर रहे हैं ।

(१) निसृष्टार्थ—विश्वनाथ ने इसके सम्बन्ध में लिखा है—

"उभयोर्भावमुन्नीय स्वयं वदति चोत्तरम् ।
सुश्लिष्टं कुरुते कार्यं निसृष्टार्थस्तु स स्मृतः ।।"

अर्थात् निसृष्टार्थ दूत वह है जो दोनों—(३-५९) पक्षों (जिसने भेजा एवं जिसके पास भेजा) के भावों को जानकर स्वयं संन्देश कहे और पूछे जाने पर वैसा ही उपयुक्त उत्तर भी दे और कार्य को सफल करे ।

(२) मितार्थ—'मितार्थभासी कार्यस्य सिद्धकारी मितार्थकः' (साहित्य दर्पण, ३-६०) अर्थात्-जो दूत कम बोलकर कार्य सिद्ध कर दे उसे मितार्थ-भाषी कहते हैं ।

(३) सन्देशहारक—'सन्देशहारक' वह दूत है जो भेजने वाले व्यक्ति के द्वारा जितना ही कहा जाय उसी वाक्य को वह वहाँ कहे । जैसा कि विश्वनाथ लिखते हैं—

'यावद्भाषितसन्देशहारः सन्देशहारकः' ।। (सा० द०, ३-७०)

वाल्मीकि-रामायण में राम के सन्देश को सीता के पास पहुँचाने वाले श्री हनुमान् जी 'निसृष्टार्थ' दूत हैं, इसी प्रकार श्रीमद्भागवत में रुक्मिणी के संदेश को भगवान् श्रीकृष्ण के पास पहुँचाने वाले ब्राह्मण भी निसृष्टार्थ दूत हैं । अभिज्ञान शाकुन्तल का 'मिश्रकेशी' मितार्थदूती है । मालतीमाधव में नन्दन से भेजा गया पुरुष 'सन्देशहारक' दूत है ।

प्रकृत प्रबन्ध में महाकवि ने मेघ का ऐसा चित्रण किया है कि वह उपर्युक्त तीनों दूतों में से किसी में भी अन्तर्भूत नहीं हो सकता । क्योंकि सन्देश पहुँचाने वाले दूत के लिए चाहे वह जिस श्रेणी का दूत हो चेतन होना आवश्यक है । अन्यथा वह वक्ता के भाव को कैसे समझ सकता है । प्रस्तुत काव्य का दूत तो 'धूमज्योतिः सलिलमरुतां सन्निपातः क्व मेघः' है । परन्तु यहाँ यह ध्यान रखना चाहिए कि साधारण व्यक्ति प्रायः (सन्देशहारक) अभिधावृत्ति से अपने अभिप्राय का प्रतिपादन कर अपना पिंड छुड़ा लेता है, वहाँ मध्यम प्रतिभा

वाला ( मितार्थ ) 'लक्षणावृत्ति' के द्वारा अपने भावों को लक्षित कराकर कार्यनिष्पन्न करता है। परन्तु अद्‌भुत प्रतिभा सम्पन्न परिपक्व विचारवाला ( निसृष्टार्थ ) दूत, लक्षणा से भी ऊपर उठकर व्यञ्जना वृत्ति के द्वारा अपने वक्तव्य को अभिव्यक्त करता है।

प्रकृत में महाकवि कालिदास ध्वनिकवि हैं। व्यङ्‌ग्यप्रधानवाक्य ही 'ध्वनि' कहलाता है। महाकवि ने इसीलिए प्रस्तुत रचना मे व्यञ्जनावृत्ति के द्वारा संदेश अभिव्यक्त कराकर अपनी अद्‌भुत कल्पना का चमत्कार दिखलाया है।

## मेघदूत की अमरवाणी

( १ ) 'मेघालोके भवति सुखिनोऽप्यन्यथावृत्तिचेतः
कण्ठाऽऽश्लेष–प्रणयिनि जने किं पुनर्दूरसंस्थे' ? [ १–३ ]

( २ ) 'कामार्ता हि प्रकृति-कृपणाश्चेतनाऽचेतनेषु। [ १–५ ]

( ३ ) 'याच्ञा मोघा वरमधिगुणे नाऽधमे लब्धकामा। [ १–६ ]

( ४ ) 'आशाबन्धः कुसुमसदृशं प्रायशो ह्यङ्गनानां
सद्यःपाति प्रणयिहृदयं विप्रयोगे रुणद्धि'। [ १–१० ]

( ५ ) 'न क्षुद्रोऽपि प्रथमसुकृताऽपेक्षया संश्रयाय
प्राप्ते मित्रे भवति विमुखः किं पुनर्यस्तथोच्चैः'। [ १–१७ ]

( ६ ) 'रिक्तः सर्वो भवति हि लघुः पूर्णता गौरवाय'। [ १–२० ]

( ७ ) 'स्त्रीणामाद्यं प्रणयवचनं विभ्रमो हि प्रियेषु'। [ १–२८ ]

( ८ ) 'मन्दायन्ते न खलु सुहृदामभ्युपेताऽर्थकृत्या'। [ १–३८ ]

( ९ ) 'ज्ञाताऽऽस्वादो विवृतजघनां को विहातुं समर्थः'। [ १–४१ ]

( १० ) 'आपन्नार्तिप्रशमनफलाः सम्पदो ह्युत्तमानाम्। [ १–५३ ]

( ११ ) 'के वा न स्युः परिभवपदं निष्फलाऽऽरम्भयत्नाः'। [ १–५४ ]

( १२ ) 'सूर्याऽपाये न खलु कमलं पुष्यति स्वामभिख्याम्'। [ २–१९ ]

( १३ ) 'प्रायः सर्वो भवति करुणावृत्तिरार्द्राऽन्तरात्मा'। [ २–३२ ]

( १४ ) 'कान्तोदान्तः सुहृदुपगतः सङ्गमात्किञ्चिदूनः'। [ २–३९ ]

( १५ ) 'कस्याऽत्यन्तं सुखमुपनतं दुःखमेकान्ततो वा।
नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण' । [ २–४८ ]

( १६ ) स्नेहानाहुः किमपि विरहे ध्वंसिनस्ते त्वभोगा
दिष्टे वस्तुन्युपचितरसाः प्रेमराशीभवन्ति'। [ २–५१ ]

( १७ ) प्रत्युक्तं हि प्रणयिषु सतामीप्सिताऽर्थ-क्रियैव। [ २–५३ ]

## आभार

रचना में उन व्यक्तियों के प्रति जिनसे लेखक लाभान्वित होता है लेख के माध्यम से आभार प्रदर्शन एक प्रथा है जिसका मैं निर्वाह कर रहा हूँ नहीं तो परम पूज्य गुरुवर पं० श्री कीर्त्यानन्द झा जी ( न्याय प्रवक्ता का० हि० वि० वि० ) के लिए भी मेरे पास कोई ऐसा शब्द हो सकेगा जिसके माध्यम से उनका आभार व्यक्त कर सकूँ ? सच्ची कृतज्ञता तो हृदय से होती हैं। मेघदूत की इस इन्दुकलाटीका में जो कुछ भी लिख सका हूँ वह सब पूज्य गुरुजी के कारण ही। अतः श्री चरण में शतकोटि प्रणाम करता हुआ आशा करता हूँ कि आगे भी इसी प्रकार आपके वात्सल्य की सुखद छाया हमें मिलती रहेगी।

अग्रज रूप पं० श्री हरेकान्त जी मिश्र का भी मैं परम आभारी हूँ जिनके सुन्दर पथ-प्रदर्शन के कारण ही मैं इस टीका को पूर्ण कर सका हूँ। सतीर्थ्य श्री वौआनन्द जी झा एवं श्री राधारमण ठाकुर जी का भी उपकृत हूँ। अतः हृदय से आभारी हूँ। एवं जिनके वस्तुतत्त्वनिर्देशन एवं सदुत्साहवर्द्धन के कारण ही यह टीका सम्पूर्ण हो सकी और जिनके अमोघ आशीर्वाद का मैं आजीवन अभिलाषी हूँ उन पूज्य गुरुचरण पं० श्री रतिनाथ झा ( रीडर का० हि० वि० वि० ) के प्रति कृतज्ञता ज्ञापन के अतिरिक्त मैं क्या निवेदन कर सकता हूँ ?

अन्त में प्रकाशक महोदय का भी आभारी हूँ जिनके सदुत्साहपूर्ण प्रेरणा के कारण ही, मैं सरस्वती की इस उपासना में लग सका हूँ। यद्यपि मेघदूत की अन्य बहुत-सी टीकाएँ उपलब्ध हैं परन्तु मैंने अपनी इस टीका में उन सब अभावों की पूर्ति का प्रयास किया है जिनका अन्य टीकाओं में अभाव रहा है या कठिनाई रही है। टीका के शब्द प्रायः सरल हैं, अतः यदि इसके माध्यम से छात्र-गण थोड़ा भी लाभान्वित हो सकेंगे तो मैं अपने परिश्रम को सफल समझूँगा। इस टीका में कतिपय अन्य टीका एवं ऐतिहासिक ग्रंथों की सहायता मुझे लेनी पड़ी है, अतः उन सब के प्रति मैं हृदय से आभारी हूँ।

प्रकाशन की भूल से या मेरे मतिभ्रम से यदि टीका में किसी प्रकार की त्रुटि रह गई हो तो—इस रीति से क्षमा करेंगे।

'गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः,
हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति सज्जनाः ॥

ग्राम—अलपुरा, पो०—रतुपाड़ (ताजपुर)
अनु०—झंझारपुर, जि०—मधुबनी (बिहार)

विनीत
—वैद्यनाथ झा

# श्लोकानुक्रमणिका

## पूर्वमेघः

# उत्तरमेघ:

॥ श्रीः ॥

# मेघदूतम्

## 'इन्दुकला' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

---

# अथ पूर्वमेघः

**कश्चित् कान्ता-विरहगुरुणा स्वाधिकारात् प्रमत्तः**
**शापेनास्तङ्गमितमहिमा वर्षभोग्येण भर्तुः ।**
**यक्षश्चक्रे जनक-तनया-स्नान-पुण्योदकेषु**
**स्निग्धच्छायातरुषु वसतिं रामगिर्याश्रमेषु ॥ १ ॥**

**अन्वयः**—स्वाधिकारात् प्रमत्तः कान्ताविरहगुरुणा वर्षभोग्येण भर्तुः शापेन अस्तङ्गमितमहिमा कश्चित् यक्षः जनक-तनया-स्नानपुण्योदकेषु स्निग्धच्छाया-तरुषु रामगिर्याश्रमेषु वसतिं चक्रे ।

**व्याख्या**—स्वाधिकारात् = निजकर्तव्यात्, प्रमत्तः = असावधानः, कान्ता-विरहगुरुणा = प्रेयसीवियोगदुःसहेन, वर्षभोग्येण = संवत्सरयाप्येण, भर्तुः = स्वामिनः कुबेरस्येति यावत्, शापेन = दुरेषणया, अस्तङ्गमितमहिमा = अक्षम-महत्त्वः, कश्चित् = अकथ्यनामा, यक्षः = गुह्यकः, जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु = सीतामज्जनपूतजलेषु, स्निग्धच्छायातरुषु = सान्द्रच्छायावृक्षेषु, रामगिर्याश्रमेषु = रामगिरिनामकपर्वताश्रमेषु, वसतिं = वासं, चक्रे = चकार ।

**शब्दार्थः**—स्वाधिकारात् = अपने कर्तव्य से, प्रमत्तः = असावधान, कान्ता-विरहगुरुणा = प्रेयसी के वियोग से दुःसह, वर्षभोग्येण = (एक) वर्ष तक भोगे जाने वाले, भर्तुः = मालिक (कुबेर) के, शापेन = शापसे, अस्तंगमितमहिमा = जिसकी महिमा मलिन (असमर्थ) बना दी गयी है, यक्षः = गुह्यक "एक

देवयोनिविशेष," जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु=सीता जी के स्नान करने के कारण पवित्र हो गया है जल जहाँ का, स्निग्धच्छायातरुषु=घने छाया वाले वृक्ष हैं जहाँ पर, ( ऐसे ) रामगिर्याश्रमेषु=रामगिरि नामक पर्वत के आश्रमों में वसतिं=अपना निवास, चक्रे=बनाया।

**भावार्थः**—स्वकर्तव्ये असावधानः कश्चिदज्ञातनामधेयो यक्षः, स्वामिनः कुबेरस्य प्रियावियोगरूपैकवर्षभोग्यात् शापात्, (तमभिशप्तसमयमतिवाहयितुम्) गहनच्छायायुक्तवृक्षेषु "रामगिरि" पर्वतकुटीरेषु स्वनिवासं कृतवान्।

**हिन्दी**—अपने कर्तव्य में असावधानी करने वाले, ( अत एव ) अपनी प्रियतमा के वियोग के कारण दुःसह एवं एक वर्ष तक भोगे जाने वाले स्वामी कुबेर के शाप से असमर्थ महिमावाले, किसी यक्ष ने, "रामगिरि" नामक पर्वत के आश्रमों में अपना निवासस्थान बनाया।

**समास:**—कान्ताविरहगुरुणा=कान्तायाः विरहः कान्ताविरहः ( ष० तत्० ) कान्ताविरहेण गुरुः ( तृ० तत्० ) कान्ताविरहगुरुस्तेत कान्ताविरहगुरुणा। स्वाधिकारात्=स्वस्य अधिकारः स्वाधिकारः (ष० तत्०) अथवा स्वः अधिकारः=स्वाधिकारः ( कर्मधारय )। अस्तंगमितमहिमा= अस्तंगमितो महिमा यस्य ( बहुव्रीहि ) स अस्तंगमितमहिमा। वर्षभोग्येण= वर्षं भोग्यः वर्षभोग्यः, यहाँ पर वर्ष के आगे जो द्वितीया विभक्ति है वह "कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे च" इस सूत्र से विहित है; पश्चात् "अत्यन्तसंयोगे च" इस सूत्र से समास किया गया है। जनकतनयायाः स्नानं=जनकतनयास्नानम् ( ष० तत्० ) जनकतनयास्नानैः पुण्यानि उदकानि येषु ( बहुव्री० ) जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु। स्निग्धच्छायातरुषु=स्निग्धा च सा छाया स्निग्धच्छाया (कर्मधारय), यहाँ पर "पुंवत्कर्मधारयजातीयदेशीयेषु" इस सूत्र से "स्निग्धा" इस स्त्रीवाचक शब्दको पुंवद्भाव होकर स्निग्ध ऐसा रूप बना; पश्चात् तुगादि करके स्निग्धच्छाया ऐसा प्रयोग बनाया जाता है। स्निग्धच्छाया प्रधानास्तरवो येषु स्निग्धच्छायातरुषु,यहाँ पर "शाकपार्थिवादीनां सिद्धय उत्तरपदलोपश्च" इस वार्तिक से "प्रधान" इस मध्यम पद का लोप कर समास किया गया है।

**कोशः**—प्रमादोऽनवधानता इत्यमरः। गुरुस्तु गीष्पते श्रेष्ठे गुरौ पितरि दुर्भरे इति शब्दार्णवः। शापाक्रोशौ दुरेषणा इत्यमरः। विद्याधरोऽप्सरोयक्षरक्षो-गन्धर्वकिन्नराः इत्यमरः। वत्सरे वर्षमस्त्रियाम् इत्यमरः। स्निग्धं तु मसृणे सान्द्रे इति शब्दार्णवः। छाया वृक्षो नमेरुः स्यात्।

**टिप्पणी—स्वाधिकारात्**—अधिक्रियते अस्मिन्निति अधिकारः, यहाँ पर 'अधि' उपसर्ग पूर्वक 'कृ' धातु से अधिकरण में 'हलश्च' ( पा० अ० ३।३।१ ) सूत्र से 'घञ्' प्रत्यय होकर 'अधिकारः' यह शब्द निष्पन्न हुआ है। 'स्वाधि-कारात्' यहाँ जो पञ्चमी विभक्ति आयी है, वह 'प्रमत्तः' इस पद का योग रहने के कारण 'जुगुप्सा–विराम–प्रमादाऽर्थानामुपसंख्यानम्' इस वार्तिक से अपादान संज्ञा होकर 'अपादाने पञ्चमी' से पंचमी हुई है। **प्रमत्तः**–'प्र' उपसर्ग पूर्वक 'मद्' धातु से 'क्त' प्रत्यय होकर 'प्रमत्तः' ऐसा रूप बना है। (प्र+मद्+क्त=प्रमत्तः)। **वर्षभोग्येण**–इस पद का विभक्त्यादि विश्लेषण तो समास के सन्दर्भ में ही प्रदर्शित कर दिया गया है, यहाँ पर 'भोग्य' इस पद के साधुत्व पर थोड़ा विचार किया जा रहा है—"भोक्तुं योग्यः' इस विग्रह में पालन और अभ्यवहार ( भक्षण ) इस अर्थ में स्थित रुधादिगणस्थ 'भुज्' धातु से 'ऋहलोर्ण्यत्' इस से 'यत्' प्रत्यय का विधान करके 'चजोः कुघिण्यतोः' इस सूत्र से जकार को कुत्व गकार होकर गुणादि करके 'भोग्य' ऐसा रूप बनता है। इसी धातु से भक्षण अर्थ में 'भोज्यं भक्ष्ये' इस सूत्र से कुत्व का अभाव विधान करके 'भोज्य' ऐसा रूप बनता है। **भर्त्तुः**–बिभर्ति इति भर्त्ता तस्य भर्त्तुः, धारण और पोषण अर्थ में विद्यमान '(डु) भृञ्' धातु से 'ण्वुलतृचौ' इस सूत्र से कर्त्ता में तृच् प्रत्यय होकर 'भर्तृ' शब्द सिद्ध होता है, उक्त प्रयोग उसी शब्द के षष्ठी एकवचन का है। **शापेन**—शपनं शापः शप्यते इति शापः इन दोनों विग्रहों से आक्रोश अर्थ में विद्यमान 'शप्' धातु से भाव में 'भावे' इस सूत्र से 'घञ्' प्रत्यय हुआ है; यहाँ पर 'शाप' शब्द से हेतु में तृतीया विभक्ति 'हेतौ' इस सूत्र से हुई है, क्योंकि यक्ष की महिमा शाप के कारण ही अस्तंगत हुई थी। **अस्तङ्गमितमहिमा**—'अस्तम्' यह मान्त अव्यय है। गमित=गत्यर्थक 'गम्' धातु से 'हेतुमति च' इस सूत्र से 'णिच्' प्रत्यय होकर

'गमि' धातु बना, उससे कृदन्तीय 'क्त' प्रत्यय होकर 'गमितः' ऐसा रूप बनता है (गम् + णिच् + क्त = गमितः) महिमा = महतो भावः इस विग्रह में 'महत्' शब्द मे 'पृथ्वादिभ्य इमनिज्वा' इस सूत्र से 'इमनिच्' प्रत्यय होकर 'महिमा' यह शब्द बना है। कवि ने 'अस्तङ्गमित-महिमा' यह विशेषण जो यक्ष के साथ लगाया है वह साभिप्राय है, क्योंकि स्वामी के शाप के द्वारा यदि उसकी महिमा असमर्थ न बना दी गयी होती तो वह अणिमा, महिमा आदि अष्ट सिद्धियों के मध्य पाँचवीं सिद्धि 'प्राप्तिः' के द्वारा अथवा अदृश्यरूप होकर स्वयं प्रिया से मिल सकता था; अतः कवि ने मेघदूतत्त्व के निर्वाह के लिए यह विशेषण दिया है। **रामगिर्याश्रमेषु**—यहाँ पर बहुवचनान्त प्रयोग को देख कर यह प्रतीत होता है कि यक्ष अपनी प्रिया के विरह से इतना खिन्न किंवा अव्यवस्थितचित्त हो गया था कि वह स्थिर रूप से किसी एक आश्रम में नहीं रह पाता था, अतः एक आश्रम से दूसरे आश्रम में अपना डेरा बदलता रहता था। वल्लभदेव और मल्लिनाथ के मतानुसार चित्रकूट पर्वत ही रामगिरि है। डा० विलसन के मतानुसार नागपुर से उत्तर रामटेक पर्वत ही रामगिरि है। परन्तु आधुनिक अन्वेषकों का कहना है कि मध्यप्रदेश में जो 'रामगढ़' पर्वत है, जो कि अमरकूट या आम्रकूट के समीप है एवं नर्मदा का उद्गम स्थान है 'रामगिरि' है। यह मत युक्ति युक्त भी प्रतीत होता है, क्योंकि महाकवि ने भी आगे चलकर इन दोनों वस्तुओं की चर्चा की है। **वसति**-निवास अर्थ में स्थित 'वस' धातु से 'वहिवस्यर्तिभ्यश्च' इस औणादिक सूत्र से 'अति' प्रत्यय होने पर 'वसति' रूप बनता है। **चक्रे**-( डुकृञ् = करणे ) करण अर्थ में वर्तमान एवं जिसके अन्त में अकार की इत्संज्ञा की गयी है ऐसे 'कृ' धातु से परोक्षभूत 'लिट्' लकार आने पर 'चक्रे' यह रूप बनता है। यहाँ पर क्रिया का फल कर्ता को प्राप्त होने के कारण एवं धातु के 'ञित्' होने के कारण 'स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले' से आत्मनेपद हुआ है। मेघदूत कौन-सा काव्य माना जाय इस प्रकार का प्रश्न उपस्थित होने पर कुछ विद्वानों का कहना है कि 'प्रस्तुत काव्य खण्डकाव्य है,' इस उक्ति की पुष्टि में उनका प्रमाण साहित्यदर्पण की 'खण्डकाव्यं भवेत् काव्यस्यैकदेशानुसारि यत्'

यह पङ्क्ति है। महाकवि ने "वर्णन के सौष्ठव" को महाकाव्य का प्रयोजक माना है। अतः उनके मतानुयायी विद्वज्जन मेघदूत को महाकाव्य की गणना में रखते हैं। उक्त ग्रन्थ गीतिप्रधान होने के कारण पाश्चात्य विद्वान् मैक्डोनल्ड ने इसे "गीति काव्य" माना है। **मेघदूतः**—"मेघ एव दूतः=मेघदूतः' इस तरह रूपक समास की यदि विवक्षा की जाय तो यह पद पुँल्लिङ्ग एवं अभेद लक्षणया ग्रन्थवाचक बन जायगा। यदि मेघ एव दूतो यस्मिस्तत् मेघदूतम् अर्थात् मेघ ही हो दूत जिसमें इस प्रकार अन्यपद प्रधान बहुव्रीहि समास की विवक्षा की जाय तो यह पद नपुंसक हो जाता है। निर्विघ्नतापूर्वक गन्थ की समाप्ति के लिए ग्रन्थ के आरम्भ में, ग्रन्थ के मध्य में एवं ग्रन्थ के अन्त में "मङ्गल" किया जाता है, ऐसा शिष्टों का अर्थात् आप्त पुरुषों का आचार है। वह मङ्गल तीन प्रकार का होता है, जैसे कि "आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशोऽपि तन्मुखम्"। अर्थात् (१) आशीर्वादात्मक (२) नमस्क्रियात्मक और (३) वस्तु-निर्देशात्मक, इस प्रकार तीन तरह के मंगल होते हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ 'क' अक्षर से प्रारम्भ होता है जो कोश के अनुसार वायु, ब्रह्मा और सूर्य का वाचक है (मरुते वेधसि ब्रध्ने) अतः यहाँ भी मंगल किया गया है ऐसा समझना चाहिए। यहाँ वस्तु-निर्देशात्मक मंगल किया गया है। **रस**—प्रस्तुत ग्रन्थ में शृङ्गार रस है। शृंगार रस के दो भेद होते हैं—(१) संयोग और (२) विप्रलम्भ। विप्रलम्भ के भी चार भेद हैं—(१) पूर्वराग (२) मान (३) प्रवास और (४) करुण। यहाँ पर यक्षाधिप के शाप से इस अज्ञात नामा यक्ष को 'प्रवास' मिला है, अतः इस काव्य में प्रवास रूप विप्रलम्भ शृङ्गार है। **कश्चित्**—जिस कविचक्रचूड़ामणि कालिदास के लिए वागधिष्ठात्री देवता वाणी ने स्वयं 'त्वमेवाहं' का सुस्पष्ट उद्घोष किया था, क्या वे अपने ग्रन्थ में उस यक्ष का नाम नहीं लिख सकते थे ? पर उन्होंने नहीं लिखा, इसका क्या कारण ? इस पर विचार करने से यही कहा जा सकता है कि धर्मशास्त्र ने अभिशप्त व्यक्ति का नाम लेने का निषेध किया है। 'भर्तुराज्ञां न कुर्वन्ति ये च विश्वासघातकाः। तेषां नामापि न ग्राह्यं शास्त्रादौ तु विशेषतः॥' इत्यादि। आधुनिक टीकाकार तो इसका हेतु यह प्रस्तुत करते हैं कि काल्पनिक वृत्त वाले काव्यों में नाम बतलाने की जरूरत नहीं थी!

**अलंकार**—(क)—यहाँ पर शाप के प्रति 'स्वाधिकारात्प्रमत्तः' को हेतु बताया गया है एवञ्च 'अस्तङ्गमितमहिमा' के प्रति शाप को हेतुक बताया गया है अतः यहाँ पदार्थहेतुक काव्यलिङ्ग अलङ्कार है।

(ख) विशेषण यदि साभिप्राय हो तो 'परिकरांकुर' अलंकार होता है ऐसा आलंकारिकों का सिद्धान्त है। यहाँ 'अस्तङ्गमितमहिमा' रूप विशेषण साभिप्राय है अतः यहाँ पर भी परिकरांकुर अलङ्कार है।

**छन्द**—'मन्दाक्रान्ता जलधिषडगैम्भौं नतौ ताद्‌गुरू चेत्'। इस लक्षण के अनुसार मेघदूत में मगण (SSS), भगण (SII), नगण (III), तगण (SSI), तगण (SSI) और दो गुरु (SS) होने से मन्दाक्रान्ता छन्द है। यह छन्द समवृत्त है; इसमें चौथे, छठे एवं सातवें अक्षरों पर यति (विश्राम) होता है। जैसा कि—

कश्चित्का न्ताविर हगुरु णास्वाधि कारात्प्र मत्तः ।।१।।
S S S S I I I I I S S I S S I S S

**तस्मिन्नद्रौ कतिचिदबला-- वप्रयुक्तः स कामी**
**नीत्वा मासान् कनकवलय--भ्रंशरिक्त--प्रकोष्ठः ।**
**आषाढस्य प्रथम--दिवसे मेघमाश्लिष्ट--सानुं**
**वप्रक्रीडा--परिणतगजप्रेक्षणीयं ददर्श ।। २ ।।**

**अन्वयः**—तस्मिन् अद्रौ अबला-विप्रयुक्तः कनकवलयभ्रंश-रिक्त-प्रकोष्ठः कामी सः कतिचित् मासान् नीत्वा, आषाढस्य प्रथमदिवसे आश्लिष्टसानुम् वप्रक्रीडा-परिणतगजप्रेक्षणीयम् मेघम् ददर्श।

**व्याख्या**—तस्मिन्=पूर्वोक्ते, अद्रौ=पर्वते, रामगिरौ इति यावत्, अबलाविप्रयुक्तः=प्रियाविरहितः, कनकवलयभ्रंशरिक्तप्रकोष्ठः=स्वर्णकटक-पातशून्य-कक्षान्तरः, कामी=कामुकः, कतिचित्=कतिपयान्, मासान्=त्रिशद्दिवससमूहात्मक-मासाभिधेयान्, अष्टौमासानित्यर्थः, 'शेषान् मासान् गमय चतुरः' इति सप्तचत्वारिंशत्तमे (४७) श्लोके कथयिष्यति, अतः। नीत्वा=व्यतीत्य, आषाढस्य=

एतन्नामकस्य मासस्य, प्रथमदिवसे=आद्याह्नी, आश्लिष्टसानुम्=समालिङ्गित-शृङ्गम्, वप्रक्रीडापरिणतगजप्रेक्षणीयम्=उत्खातकेलि-संलग्न–तिर्यग्दन्त–प्रहार-हस्तिविलोकनीयम्। मेघम्=वारिदम्, ददर्श=अवलोकयामास।

**शब्दार्थः**—तस्मिन्=उस ( पहले कहे गये ) में, अद्रौ=पर्वत में, अर्थात् रामगिरि में, अबलाविप्रयुक्तः=अपनी प्रिया से बिछुड़ा हुआ, कनकवलय-भ्रंशरिक्तप्रकोष्ठः=सोने के कङ्कण गिरजाने से सूनी हो गयी है कलाई जिसकी, कामी=विषयविलासी, सः=वह यक्ष, कतिचित्=कुछ ( आठ ), मासान्=महीनों को, नीत्वा=बिताकर, आषाढस्य=आषाढ़ महीने के, प्रथमदिवसे=पहले दिन, आश्लिष्ट-सानुम्=पहाड़ की चोटी को जकड़े हुए, वप्रकीडा-परिणत-गजप्रेक्षणीयम्=टेढ़े होकर खेल में टीले पर दाँतों से प्रहार करने वाले हाथी के समान देखने योग्य, मेघम्=बादल को, ददर्श=देखा।

**भावार्थः**—वल्लभावियुक्तः सः कामुको यक्षः, अत्यन्तकार्श्यात् यस्य मणिबन्धतः कनक-कटकोऽपि भ्रष्टः सः पूर्वोक्त-रामगिरौ अष्टौ मासान् व्यतीत्य आषाढस्य प्रारम्भ एव दिने पर्वतशृङ्गसंलग्नं, यस्यां क्रीडायां हस्तिनः तिर्यग्भूय दन्तैः उच्चस्थानेषु प्रहारं कुर्वन्ति ( मृत्तिकादिकमुत्खनन्ति ) तस्यां क्रीडायां संलग्नं दर्शनीयं हस्तिनमिव मेघं ददर्श।

**हिन्दी**—अपनी प्राणप्रिया से वियुक्त, ( अत एव ) दुबले होने के कारण स्वर्णकङ्कण के गिर जाने से शून्य मणिबन्ध वाले कामी उस यक्ष ने, आषाढ़ महीने के पहले ही दिन, पर्वत की चोटी से सटे हुए एवं टीले पर तिरछे होकर दाँतों से प्रहार करने वाली क्रीडा में लगे हुए हाथी की तरह देखने योग्य मेघ को देखा।

**समासः**—अबलाविप्रयुक्तः=अबलया विप्रयुक्तः अबलाविप्रयुक्तः ( तृ० तत्० ), कनकस्य वलयः कनकवलयः ( ष० तत्० ) तस्य भ्रंशेन रिक्त-प्रकोष्ठो यस्य स कनकवलयभ्रंश-रिक्तप्रकोष्ठः ( बहुव्रीहि ), वप्रक्रीडासु परिणतः=वप्रक्रीडापरिणतः ( स० त० ), स चासौ गजश्च इति वप्रकीडा-परिणतगजः ( कर्मधारय ) तद्वत् प्रेक्षणीयम् वप्रक्रीडापरिणतगजप्रेक्षणीयम् ( उपमान कर्मधारय )।

**कोश:**—स्त्री योषिदबला इत्यमर:। कटकं वलयोऽस्त्रियाम् इत्यमर:। कक्षान्तरं प्रकोष्ठ: स्यात् इति शाश्वत:। तिर्यग्दन्तप्रहारस्तु गज: परिणतो मत: इति हलायुध:। उत्खातकेलि: शृङ्गाद्यैर्वप्रक्रीडा निगद्यते इति शब्दार्णव:। अद्रिगोत्र-गिरि-ग्रावा-चल-शैल-शिलोच्चया: इत्यमर:। अभ्रं मेघो वारिवाह: इत्यमर:।

**टिप्पणी**—**अबला**=अविद्यमानं बलं यस्या: सा अबला, यहाँ पर "नञो-स्त्यर्थानां वाच्यो वाचोत्तरलोप:" इस वार्तिक से नञ् बहुव्रीहि समास हुआ है। यहाँ पर यह ध्यान रखना चाहिए कि अबला में अपुत्र: की तरह समास न होकर 'अनुदरा कन्या' की तरह समास हुआ है, क्योंकि नञ् का केवल अभाव मात्र ही अर्थ नहीं है अपितु ६ अर्थ हैं—

"तत्सादृश्यमभावश्च तदन्यत्वं तदल्पता।
अप्राशस्त्यं विरोधश्च नञर्था: षट् प्रकीर्तिता:॥

इसका अभिप्राय यह है कि नञ् के सादृश्य, अभाव, भिन्नता, अल्पता, अप्रशस्तता और विरोध ये ६ अर्थ हैं। यहाँ अल्प अर्थ में "नञ्" है।

**विप्रयुक्त:**—( विप्र+युज्+क्त ) यद्यपि यहाँ पर योग ( सम्बन्ध ) अर्थ में विद्यमान "युज्" धातु से "क्त" प्रत्यय होकर उक्तरूप निष्पन्न हुआ है, परन्तु "वि" और "प्र" ये दो उपसर्ग लग जाने से अर्थ बिल्कुल विपरीत हो गया। कहा भी गया है—

"उपसर्गेण धात्वर्थो बलादन्यत्र नीयते।
प्रहाराहारसंहार-विहार-परिहारवत् ॥

**कामी**—उक्त पद की निष्पत्ति दो प्रकार से की जा सकती है—

१—'कामयते तच्छील: अस्यास्तीति' इस विग्रह में इच्छार्थक 'कम्' धातु से "सुप्यजातौ णिनिस्ताच्छील्ये" इस सूत्र से "णिनि" प्रत्यय करके "कामिन्" शब्द बनाके—"कामी" की निष्पत्ति हो गयी। २—कमनं काम: इस विग्रह में "कम्" धातु से भाव में "भावे" इस सूत्र से "घञ्" प्रत्यय करके "काम:" बना लेंगे पश्चात् "काम: अस्ति" इस विग्रह में "अत इनिठनौ" इस सूत्र से इनि प्रत्यय करके "कामिन्" शब्द बनायेंगे। यक्ष का यह विशेषण

देकर कवि ने यक्ष के लिए प्रिया-वियोग की असह्यता बताई है। **कतिचित्**–"किम्" शब्द से "किमः संख्या परिमाणे डति च" इस सूत्र से "डति" प्रत्यय करके ( किम्+डति ) "कति" शब्द बनाके उससे "चित्" अव्यय जोड़कर "कतिचित्" शब्द बनाते हैं। कतिशब्द हमेशा बहुवचन में ही प्रयोग किया जाता है। **आषाढः**—"आषाढा इति नामकेन नक्षत्रेण युक्ता पौर्णमासी" ऐसे विग्रह में, आषाढा इस प्रातिपदिक से "नक्षत्रेण युक्तः कालः" इस सूत्र से अण् प्रत्यय का विधान करते हैं पश्चात् णित् होने के कारण स्त्रीत्व की विवक्षा में "टिड्ढाणञ्द्वयसज्दघ्नञ्मात्रच्तयप्ठक्ठञ्कञ्क्वरपः" इस सूत्र से "ङीप्" करके "आषाढी" ऐसा पद बनाते हैं ( आषाढा+अण्+ङीप्=आषाढी )। आषाढयस्ति अस्मिन् मासे इस विग्रह में "आषाढी" इस पदसे "साऽस्मिन् पौर्णमासी" इस सूत्र से अण् प्रत्यय करके "आषाढ" ऐसा मास वाचक पद निष्पन्न होता है। **प्रथमदिवसे**–कुछ लोग "प्रत्यासन्ने नभसि" अर्थात् श्रावण महीने के समीप आने पर इस पद के सामञ्जस्य के लिए प्रथमदिवसे के स्थान पर 'प्रशम-दिवसे' अर्थात् आषाढ़ के बीत जाने पर ऐसा पाठ मानते हैं। परन्तु मल्लिनाथ जी ने इसका विरोध किया है और उन्होंने लिखा है कि यहाँ पर श्रावण का सामीप्य विवक्षित है अतः उल्लिखित पाठ ही युक्त है। **वप्रक्रीडापरिणतगजप्रेक्षणीयम्**—उत्खात-केलिः श्रृङ्गाद्यैः वप्रक्रीडा निगद्यते। इति शब्दार्णवः। अर्थात् जिस खेल में पशु सींग या दाँत इत्यादि से प्रहार कर मिट्टी आदि कुरेदें उसे 'वप्रक्रीडा' कहते हैं। 'तिर्यग्दन्तप्रहारस्तु गजः परिणतो मतः' हलायुध कोश के इस वाक्य के द्वारा तिरछे होकर जो प्रहार करे उस हाथी को 'परिणत' कहते हैं, तब तो 'परिणत' शब्द से ही 'गज' शब्द का बोध हो जाता है पुनः गज पद देना पुनरुक्त दोष है। अतः उसके निवारण के लिए परिणत का अर्थ उक्त हाथी नहीं अपितु सामान्य 'संलग्न' माना जाय और उसका गज के साथ कर्मधारय समास किया जाय तो काम बन जायेगा। वप्रक्रीडायां परिणतः=वप्रक्रीडापरिणतः, स चासौ गजश्च इति वप्रक्रीडापरिणतगजः इति। इस तरह पुनरुक्त दोष का वारण हो जायेगा।

**अलंकार**—यहाँ पर मेघ की उपमा हाथी से दी गयी है, 'इव' आदि उपमावाचक शब्द का लोप होने से 'लुप्तोपमा' अलंकार है ॥ २ ॥

**तस्य स्थित्वा कथमपि पुरः कौतुकाधानहेतो-**
**रन्तर्बाष्पश्चिरमनुचरो राजराजस्य दध्यौ ।**
**मेघालोके भवति सुखिनोऽप्यन्यथा-वृत्ति चेतः**
**कण्ठाश्लेषप्रणयिनि जने किं पुनर्दूर-संस्थे ॥ ३ ॥**

**अन्वयः**—राजराजस्य अनुचरः अन्तर्बाष्पः (सन्) कौतुकाधानहेतोः तस्य पुरः कथमपि स्थित्वा चिरं दध्यौ मेघालोके सुखिनः अपि चेतः अन्यथावृत्ति भवति कण्ठाश्लेषप्रणयिनि जने दूरसंस्थे ( सति ) किं पुनः ।

**व्याख्या**—राजराजस्य=कुबेरस्य, अनुचरः=सेवकः स यक्ष इत्यर्थः, अन्तर्बाष्पः=अवरुद्धाक्षिजलः ( सन् ); कौतुकाधानहेतोः=उत्कण्ठोत्पत्तिकारणस्य, तस्य=मेघस्य, पुरः=सम्मुखे, कथमपि=येन केनाऽपि प्रकारेण, बहुप्रयासानन्तरमिति भावः । स्थित्वा=आत्मानं स्थिरीकृत्य, चिरं=बहुसमयपर्यन्तम्, दध्यौ=ध्यानं कृतवान्, निजवल्लभां चिन्तयामासेति भावः । स कथं चिरकालं प्रियां दध्यौ इति प्रश्नं कविः स्वयं समाधत्ते मेघालोके=जलदविलोकने, सुखिनः अपि=प्रियापार्श्वस्थस्यापि, चेतः=चित्तम्, अन्यथावृत्ति=विचलितप्राय इव ( झङ्कृत इव ) भवति=जायते । कण्ठाश्लेषप्रणयिनि=गलाऽऽलिङ्गनाभिलाषिणि, जने=प्रियारूपे जने, दूरसंस्थे=असमीपस्थे ( सति ), किं पुनः=का वार्ता ( विरहिणो जनस्य ) ।

**शब्दार्थ**—राजराजस्य=कुबेर के, अनुचरः=सेवक ने, अन्तर्बाष्पः=आँखों के अन्दर ही अश्रु को रोके हुए, कौतुकाधानहेतोः=उत्कण्ठा होने के कारणीभूत, मेघस्य=मेघके, पुरः=सामने, कथमपि=किसी तरह (बहुत प्रयास करने के बाद), स्थित्वा=बैठकर, चिरम्=बहुत देर तक, दध्यौ=ध्यान किया, अर्थात् अपनी प्रिया का स्मरण किया । उसने प्रिया का स्मरण क्यों किया, उसमें कारण बताते हैं—मेघालाके=बादल के दीख जाने पर, सुखिनः

अपि=सुखी (व्यक्ति) का भी, अर्थात् जो लोग अपनी प्रिया के पास हैं उनका भी, चेतः=चित्त, अन्यथा-वृत्ति और ही तरह का अर्थात् विकृत, भवति= हो जाता है (तो फिर), कण्ठाश्लेषप्रणयिनि=गले लगाने की अभिलाषा वाले व्यक्ति के, या गले लगाने की अभिलाषा वाली प्रिया के, दूरसंस्थे=दूर रहने ( पर ), किं पुनः=तो फिर क्या कहना ।

**भावार्थः**—धनाधिपस्य सोऽनुचरः निजोत्कण्ठोत्पादकस्य जलदस्य सम्मुखं बहुप्रयासेन स्थित्वा निजवल्लभां बहुकालपर्यन्तं चिन्तयामास । यतो हि मेघसमालोकनेन प्रियासमीपस्थस्यापि जनस्य चित्तं विकृतं भवति, तस्य जनस्य पुनः का कथा यः खलु प्रिया-गलाश्लेषाभिलाषी वर्तते अथच दूरस्थोऽपीति ।

**हिन्दी**—कुबेर का वह सेवक (यक्ष), अन्दर ही अन्दर आँसुओं को थामे हुए, उत्कण्ठा पैदा करने वाले उस मेघ के सामने किसी तरह (बहुत प्रयास के बाद ) रुककर बहुत देर तक ( प्रिया के विषय में ) सोचता रहा । क्योंकि बादल के दीखने पर सुखी (प्रिया युक्त) व्यक्ति का भी चित्त विकृत हो जाता है; तो फिर गले मिलने वाली प्रिया के, अथवा गले मिलने वाले व्यक्ति के दूर रहने पर कहना ही क्या ?

**समासः**—राज्ञां राजा=राजराजः (ष० तत्०) तस्य=राजराजस्य, अन्तःस्तम्भितं बाष्पं यस्य स अंतर्बाष्पः (मध्यमपदलोपी बहुव्रीहि), कौतुकस्य आधानम्=कौतुकाधानम् (ष० तत्०) कौतुकाधानस्य हेतुः तस्य कौतुकाधानहेतोः, मेघस्य आलोकः=मेघालोकः (ष० तत्०), अन्यथा वृत्तिर्यस्य सः अन्यथावृत्तिः (बहुव्रीहि), दूरे संस्था यस्य (बहुव्रीहि) सः दूरसंस्थः तस्मिन् दूरसंस्थे । कण्ठस्य आश्लेषः=कण्ठाश्लेषः (ष० तत्०) तस्य प्रणयी कण्ठाश्लेषप्रणयी (ष० तत्०) तस्मिन् कण्ठाश्लेषप्रणयिनि ।

**कोशः**—राजराजो धनाधिपः इत्यमरः । अस्रु-नेत्राम्बुरोदनञ्चास्रमश्रु चेत्यमरः । कौतुकं चाभिलाषे स्यादुत्सवे नर्महर्षयोः इति विश्वः । कथमादि तथाप्यन्तं यत्न-गौरव-बाढयोः इत्युज्ज्वलः । चित्तं तु चेतो हृदयं स्वान्तं हृन्मानसं मनः इत्यमरः । आलोको दर्शनोद्योतौ इत्यमरः ।

**टिप्पणी**—राज्ञां राजा=राजराजः ( ष० तत्० ) यहाँ पर समासप्रयुक्त सुप्लोपादि कार्य हो जाने पर "राजाहःसखिभ्यष्टच्" इस सूत्र से समासान्तटच् प्रत्यय होकर "राजराज" यह प्रातिपदिक बना पश्चात् षष्ठी विभक्ति के आने पर 'राजराजस्य' यह रूप निष्पन्न होगा।

**अनुचरः**—अनु=पश्चात् चरति ( गच्छति ) इति अनुचरः, यहाँ पर अनु उपसर्ग पूर्वक गत्यर्थक एवं भक्षणार्थक "चर" धातु से गति अर्थ की विवक्षा में "नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः" इस सूत्र से अच् प्रत्यय हुआ है। **कौतुकम्**—कुतुकमेव कौतुकम्=यहाँ स्वार्थ में 'प्रज्ञादिभ्यश्च' इस सूत्र से अण् प्रत्यय हुआ पश्चात् णित्वात् वृद्धि करके 'कौतुकम्' रूप बनता है। कुतुक+अण्=कौतुकम्। **आधानम्**=आङ् उपसर्ग पूर्वक 'धा' 'धातु' से अधिकरण में ल्युट् प्रत्यय होकर आधानम्, यह बनता है। (आ+धा+अन) **पुरः**=यह अव्यय है। 'पूर्वा' शब्द के स्थान पर 'पूर्वाऽधरावराणामसि पुरधवश्चैषाम्' इस सूत्र से 'पुर्' आदेश होकर 'असि' प्रत्यय होकर 'पुरः' यह निष्पन्न होता है। **स्थित्वा**=गतिनिवृत्त्यर्थक 'स्था' धातुसे 'क्त्वा' प्रत्यय होकर स्थित्वा यह रूप बनता है। **दध्यौ**=यह चिन्तार्थक 'ध्यै' धातुके लिट् लकार के प्रथमपुरुष एकवचन का रूप है। **आलोकः**=आङ् उपसर्ग पूर्वक दर्शन अर्थ में (कृ) धातु से स्वार्थ में घञ् प्रत्यय हुआ है। (आ+लोक+घञ्) **आश्लेषः**=आश्लेषणम् आश्लेषः=आङ् उपसर्गपूर्वक श्लिषधातु से भाव में 'घञ्' प्रत्यय हुआ है। **प्रणयी**='प्रणयमस्यास्तीति' विग्रह में 'अत इनिठनौ' इस सूत्र से इनि प्रत्यय होकर 'प्रणयी' बना है। **दूरसंस्थे**=संस्थानं संस्था 'सम्' उपसर्गपूर्वक 'स्था' धातु से भाव में 'आतश्चोपसर्गे' इस सूत्र से 'अङ्' प्रत्यय होकर 'संस्था' यह रूप बनता है।

**अलंकार**—यहाँ पर बाद के दो चरणों के द्वारा, पहले के चरण में कही गयी 'चिन्ता' का समर्थन किया गया है अतः अर्थान्तरन्यास अलङ्कार है। एवञ्च उत्तरार्ध में 'किं पुनर्दूरसंस्थे' इस पद के द्वारा 'कैमुतिकन्यायेन अर्थापत्ति अलंकार है। इस तरह साहित्य-दर्पण के 'मिथोऽनपेक्षयैतेषां स्थितिः संसृष्टि-रुच्यते।' इस लक्षण के अनुसार यहाँ 'संसृष्टि' अलङ्कार है।

**प्रत्यासन्ने नभसि दयिता-जीविता-लम्बनार्थी**
**जीमूतेन स्वकुशलमयीं हारयिष्यन् प्रवृत्तिम् ।**
**स प्रत्यग्रैः कुटजकुसुमैः कल्पितार्घाय तस्मै**
**प्रीतः प्रीतिप्रमुखवचनं स्वागतं व्याजहार ।। ४ ।।**

**अन्वयः**—सः नभसि प्रत्यासन्ने दयिताजीवितालम्बनार्थी जीमूतेन स्वकुशलमयीं प्रवृत्तिं हारयिष्यन् प्रत्यग्रैः कुटजकुसुमैः कल्पितार्घाय तस्मै प्रीतप्रमुख-वचनं स्वागतम् व्याजहार ।

**व्याख्या**—ध्यानानन्तरं, सः=यक्षः ( प्रियाचिन्तकः ) नभसि=श्रावणे मासि, प्रत्यासन्ने=बहुनिकटवर्तिनि ( सति ), दयिताजीवितालम्बनार्थी= प्रियाप्राणधारणाभिलाषी, ( सन् ) जीमूतेन=मेघेन, स्वकुशलमयीं=निजक्षेम-मुख्याम्; प्रवृत्तिं=वार्ताम्; हारयिष्यन्=वाहयिष्यन्, प्रत्यग्रैः=नवीनैः, कुटजकुसुमैः, वासकसुमनैः, कल्पितार्घाय=विहितानुष्ठानविधये, तस्मै= दूतत्वेन सम्प्रेष्यमानाय जीमूतायेत्यर्थः। प्रीतः=प्रहृष्टः (सन्) प्रीतिप्रमुखवचनम् =स्नेहप्रधानोक्तिम्, यथास्यात्तथा, स्वागतम्=शुभागमनम्, व्याजहार=उवाच, मेघस्य स्वागतञ्चकारेत्यर्थः ।

**शब्दार्थः**—ध्यान के बाद, सः=उस यक्ष ने, नभसि=श्रावण मास के, प्रत्यासन्ने=अत्यन्त नजदीक आ जाने पर दयिताजीवितालम्बनार्थी=प्रिया के जीवन का अभिलाषी, जीमूतेन=मेघ के द्वारा, स्वकुशलमयीम्=अपने कुशल प्रवृत्तिम्=समाचार को, हारयिष्यन्=भेजने की इच्छा करता हुआ, प्रत्यग्रैः= नवीन, कुटजकुसमैः=पर्वतीय पुष्पविशेष के द्वारा, कल्पितार्घाय=जिसके लिए अर्घ ( पूजा की विधि ) तैयार की गयी है ( ऐसे ) मेघाय=मेघ के लिए, प्रीतः=प्रसन्न होकर, प्रीतिप्रमुखवचनं=प्रेमपूर्ण शब्दों में, स्वागतम्= शुभागमन, व्याजहार=कहा ।

**भावार्थः**—ध्यानं विधाय सः यक्षः श्रावणे मासे समीपे आगते सति प्रियायाः प्राणधारणाभिलाषया मेघेन निजकुशलपूर्णां वार्तां प्रेषणकामः सन् नूतन–गिरि-मल्लिकापुष्पैः तमर्चयित्वा प्रसन्नः सन् प्रेमपूर्णवाणिभिः तस्य स्वागतं चकार ।

**हिन्दी**—श्रावण महीने के समीप आ जाने पर प्रिया के जीवन धारण को चाहने वाले उस यक्ष ने मेघ के माध्यम से अपना कुशल समाचार भेजने की इच्छा से कुटजपुष्पों के द्वारा मेघ की पूजा करके प्रसन्न होकर प्रेमपूर्ण वाक्यों द्वारा उसका स्वागत किया।

**समासः**—दयितायाः जीवितं=दयिताजीवितं (ष० तत्०) तस्य आलम्बनं (ष० तत्० )—तस्य अर्थी ( ष० तत्० ) दयिताजीवितालम्बनार्थी, कुटजस्य कुसुमम् = कुटजकुसमम् ( ष० तत्० ) तैः; कल्पितः अर्घो यस्मै स कल्पितार्घः ( बहुव्रीहि ) तस्मै कल्पितार्घाय; प्रीतिप्रमुखानि वचनानि यस्मिन् यथा स्यात्तथा इति प्रीतिप्रमुखवचनम् ( बहुव्रीहिः )।

**कोशः**—नभाः श्रावणिकश्च सः, नभः खं श्रवणे नभा इत्यमरः। भावुकं भविकं भव्यं कुशल इत्यमरः। कुटजः शक्रो वासको गिरिमल्लिका इति हलायुधः। मूल्ये पूजाविधावर्घः इन्यमरः। मुत् प्रीतिः प्रमदो हर्षः इत्यमरः।

**टिप्पणी**—**प्रत्यासन्ने**—'प्रति' और 'आङ्' उपसर्ग पूर्वक, 'सद्' धातु से कर्ता में क्त प्रत्यय होकर 'प्रत्यासन्न' (प्रति+आ+सद्+क्त) बनता है और 'भाव' में सप्तमी विभक्ति आयी है। **दयिताजीवितालम्बनार्थी**—जीवितम् = प्राणधारण अर्थ में विद्यमान 'जीव' धातु से 'नपुंसके भावे क्तः' इस सूत्र से क्त प्रत्यय लाकर 'जीवितम्' यह रूप बनाया जाता है। **आलम्बनम्**—'आङ्' उपसर्गपूर्वक 'लबि' धातु से करण में ल्युट् प्रत्यय लाकर 'आलम्बनम्' यह रूप बनता है (आङ्+लबि+अन्)। दयिताजीवितालम्बनमर्थयते तच्छीलः इस विग्रह में 'दयिता-जीवितालम्बन्' उपपदवाले याच्या अर्थ में विद्यमान 'अर्थ' धातु से 'सुप्यजातौ णिनिस्ताच्छील्ये' इस सूत्र से णिनि प्रत्यय हुआ है एवं 'उपपदमतिङ्' इस सूत्र से उपपद समास हुआ है। **जीमूतः**—जीवनस्य मूतः=जीमूतः; यहाँ पर "पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्" इस सूत्र से समास एवं "जीवन" इस पदवर्ती "वन" का लोप करके जीमूत शब्द बना है। जीमूतेन यह प्रयोज्य कर्ता है एवं मेघ प्रयोजक कर्ता है। **स्वकुशलमयीम्**—यहाँ 'स्वकुशल" शब्द से "तत्प्रकृतवचने मयट्" इस सूत्र से 'मयट्' प्रत्यय हुआ है।

पश्चात् स्त्रीत्व की विवक्षा में 'टिड्ढाणञ्' इत्यादि सूत्र से ङीप् प्रत्यय करके 'स्वकुशलमयी' यह शब्द बना है। **हारयिष्यन्**=हरणार्थक 'हृ' धातु से 'हेतुमति च' से णिच् प्रत्यय करके 'हारि' धातु बना करके पश्चात् 'लृट् शेषे च' इस सूत्र से लृट् लकार लाकर पश्चात् उसके स्थान में 'लृटः सद्वा' इस सूत्र से शतृ प्रत्यय आदेश करके 'हारयिष्यन्' यह रूप साधु होता है। **कुटजकुसुमैः**=यहाँ 'अर्घं' क्रिया के अत्यन्त उपकारक होने के कारण 'साधकतमं करणम्' इस सूत्र से 'कुटजकुसुम' शब्द की करण संज्ञा हुई और 'कर्तृकरणयोस्तृतीया' से तृतीया विभक्ति आयी है। **प्रीतिः**='प्रीञ्' धातु से 'स्त्रियां क्तिन्' इस सूत्र से क्तिन् प्रत्यय होकर 'प्रीतिः' शब्द बनता है। प्रस्तुत पद्य में कवि यह प्रदर्शित करना चाहते हैं कि यक्षप्रिया अपने प्रिय से वियुक्त है और वर्षा ऋतु आ गयी है, ऐसी अवस्था में अपने प्रिय का कुशल-क्षेम न जानकर कहीं प्राण त्याग न कर ले इसलिए 'यक्ष' अपना कुशल-क्षेम मेघ के द्वारा भेजना चाहता है॥ ४॥

**धूमज्योतिःसलिलमरुतां सन्निपातः क्व मेघः ?**
**सन्देशार्थाः क्व पटुकरणैः प्राणिभिः प्रापणीयाः ?**
**इत्यौत्सुक्यादपरिगणयन् गुह्यकस्तं ययाचे**
**कामार्ता हि प्रकृतिकृपणाश्चेतना-चेतनेषु ॥ ५ ॥**

**अन्वयः**—धूमज्योतिः सलिलमरुतां सन्निपातः मेघः क्व ? पटुकरणैः प्राणिभिः प्रापणीयाः सन्देशार्थाः क्व ? इति औत्सुक्यात् अपरिगणयन् गुह्यकः तं ययाचे हि कामाऽर्ताः चेतनाऽचेतनेषु प्रकृतिकृपणाः।

**व्याख्या**—धूमज्योतिःसलिलमरुतां=धूमतेजोवारिवायूनाम्, सन्निपातः=समवायः, मेघः=वारिदः, क्व=कुत्र, पटुकरणैः=कार्योपयुक्तेन्द्रियवद्भिः, प्राणिभिः=चेतनैः; प्रापणीयाः=वासनीयाः, सन्देशार्थाः=वाचिकाभिधेयाः, क्व=कुत्र, इति उभयोर्महदन्तरम्, इति=एवमन्तरम्, औत्सुक्यात्=इष्टार्थोद्युक्तत्वात्, अपरिगणयन्=अविवेचयन्, गुह्यकः=यक्षः, तं मेघम्, ययाचे=याचयामास, पूर्वो-

क्तार्थमर्थान्तरन्यासेन प्रदर्शयति कामाऽर्तेति । हि=यतः, कामाऽऽर्ताः=माराऽऽकुलाः, चेतनऽचेतनेषु=सजीव-निर्जीवेषु, प्रकृतिकृपणाः=औत्सर्गिककदर्याः (भवन्ति)। मदनेन व्याकुलीकृतानां कर्तव्याऽकर्तव्यविषयकविवेकशून्यत्वेन अचेतनमपि मेघं प्रति याचना नाऽनुपयुक्ता इति भावः ।

**शब्दार्थः**—धूमज्योतिःसलिलमरुतां=धुआँ, तेजः, जल और वायु का सन्निपात=मिश्रित समूह, मेघः=बादल, क्व=कहाँ, पटुकरणैः=कार्य में समर्थ इन्द्रिय वाले, प्राणिभिः=प्राणियों के द्वारा, प्रापणीयः=भेजे जाने योग्य, सन्देशार्थाः=सन्देश की बात, क्व=कहाँ, दोनों में महान् अन्तर है, इति=इस अन्तर को, औत्सुक्यात्=उत्सुकता के कारण, अपरिगणयन्=बिना विचार किये गुह्यकः=यक्ष ने, तं=उस मेघ से, ययाचे=याचना की, हि=क्योंकि, कामाऽऽर्ताः= =कामान्ध, चेतनाचेतनेषु=सजीव और निर्जीव वस्तुओं के विषय में, प्रकृतिकृपणाः=स्वाभाविक रूप से दीन, अर्थात् विवेकशून्य हो जाते हैं ।

**भावार्थः**—धूमाग्निजलमरुतां समवायरूपोऽयमचेतनः जलदः कुत्र ? कार्यसमर्थेन्द्रिययुक्तैश्चेतनैः वाहनीयाः सन्देशवचनाः कुत्र ? इत्युभयोर्मध्ये महदन्तरं वर्तते, तथापि औत्सुक्यादेवमन्तरं यक्षः अविचारयन् 'मत्संदेशं मत्प्रियापार्श्वं नय' इति ययाचे, अर्थान्तरन्यासेन तं द्रढयति यतो हि कामपीडिताः जनाः 'अयं चेतनः अयमचेतनः' इति विवेकशून्याः स्वभावेनैव भवन्ति ।

**हिन्दी**—धुआँ, अग्नि, जल और वायु के संमिश्रण से बना कहाँ यह अचेतन मेघ ? और अच्छी इन्द्रियों से युक्त प्राणियों के द्वारा पहुँचाये जाने योग्य सन्देश की बातें कहाँ ? दोनों में कितना अन्तर है, फिर भी उत्कण्ठावश यक्ष ने इस अन्तर को बिना विचारे मेघ से सन्देश ले जाने की याचना की, क्योंकि काम से पीडित जन यह चेतन है यह अचेतन है इस प्रकार के विवेक से शून्य स्वाभाविक रूप से हो जाते हैं ।

**समासः**—धूमश्च ज्योतिश्च सलिलञ्च मरुच्च=धूमज्योतिः-सलिलमरुतः, तेषाम् (द्वन्द्व)। पटूनि करणानि येषां तैः=पटुकरणैः (बहुव्रीहि)। सन्देशा एव अर्थाः=सन्देशार्थाः (कर्मधारय)। कामेन आर्ताः=कामार्ताः (तृ० तत्०)। चेतनाश्च अचेतनाश्च, चेतनाऽचेतनाः (द्वन्द्व) तेषु ।

**कोशः**—प्राणी तु चेतनो जन्मी जन्तुजन्युशरीरिणः इत्यमरः, करणं साधकतमं क्षेत्रगात्रेन्द्रियेष्वपि इत्यमरः, इष्टार्थोद्युक्त इत्यमरः, सलिलं कमलं जलम् इत्यमरः, यक्षराड्गुह्यकेश्वर इत्यमरः, कामः पञ्चशरः इत्यमरः।

**टिप्पणी**—सन्निपातः—सम्+नि+पत्+अ=सन्निपातः यहाँ 'सम्' और 'नि' इन उपसर्ग पूर्व गिरने के अर्थ में विद्यमान पत् ( ऌ ) धातु से भाव में 'घञ्' प्रत्यय होकर सन्निपातः यह रूप बना है। **पटुकरणैः**—क्रियन्त एभिरिति करणानि करण अर्थ में विद्यमान ( डु ) कृञ् धातु से ल्युट् प्रत्यय होकर करण यह शब्द बना है। पटु विशेषण है। ( कृ+अन=करण )। **प्राणी**—प्राणमस्यास्तीति, इस विग्रह में "प्राण" शब्द से "इनि" प्रत्यय हुआ है। **प्रापणीयाः**—प्रापयितुं योग्याः इस विग्रह में 'प्र' उपसर्गपूर्वक 'आप्' धातु से 'अनीयर्' प्रत्यय करके प्रापणीयाः बनाया जाता है। **संदेशाः**—सम्+दिश+अ='सम्' उपसर्गपूर्वक दिश् धातु से भाव में घञ् प्रत्यय होकर सन्देश यह रूप निष्पन्न होता है। **अपरिगणयन्**—परि+गण+शतृ=परिगणयन् 'परि' उपसर्गपूर्वक गिनने के अर्थ में विद्यमान 'गण' ( संस्थाने ) धातु के प्रथमा के समानाधिकरण में भी 'लटः शतृशानचावप्रथमा समानाधिकरणे' इस सूत्र से शतृ प्रत्यय हुआ है, क्योंकि यहाँ लट् की अनुवृत्ति पहले से ही आती ही थी पुनः 'लट्' का विधान किया जाने के कारण। परिगणयन् यहाँ 'नञ्' सूत्र से समास हुआ है एवं 'नलोपो 'नञ्' से नकार का लोप हो गया और तदन्तवर्ति अकार बच गया है। **गुह्यकः**—संवरण अर्थ में विद्यमान 'गुह' धातु से 'ण्वुल्तृचौ' इस सूत्र से ण्वुल् प्रत्यय होकर 'पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्' इस सूत्र से 'यक्' का आगम करके 'गुह्यक' यह रूप बनता है। गूहति धनं रक्षति इति गुह्यकः ( गुह+य+अक=गुह्यकः )। यहाँ पर ध्यान देने योग्य बात यह है कि अमरकोषकार ने प्रथमकाण्ड के स्वर्गवर्ग में ही गुह्यक एवं यक्ष को अलग-अलग देवयोनि विशेष माना है। जैसे—

'विद्याधराऽप्सरो' 'यक्ष' रक्षोगन्धर्व-किन्नराः।
'पिशाचो' गुह्यकः सिद्धो भूतोऽमीदेवयोनयः॥

परन्तु कालिदास ने इन दोनों शब्दों को पर्यायवाची माना है; क्योंकि प्रथम श्लोक में उन्होंने 'यक्ष' शब्द का प्रयोग करके पुनः पञ्चम श्लोक में उसी अभिप्राय से 'गुह्यक' शब्द का प्रयोग किया है। इस तरह इन दोनों में मतभेद प्रतीत होता है परन्तु उसका परिहार 'गोबलीवर्द' न्याय से किया जा सकता है। यहाँ कोशकार ने दोनों को अलग-अलग 'गोबलीवर्द न्याय' से माना है। जैसे 'गो' इस शब्द का अर्थ 'गाय' भी है और बलीवर्द ( बैल ) भी है। बलीवर्द में बलीवर्द रूप 'गो' का अभेद है एवं 'गाय' रूप गो का भेद है। इस प्रकार कोषकार व्याडि ने 'गुह्यक' शब्द का अर्थ 'धनरक्षक यक्ष' माना है। इस प्रकार एक पक्ष सामान्य हुआ और दूसरा गुह्यक धनरक्षक रूप विशेष। इस तरह दोनों के विरोध का परिहार—हो जाता है। धनं रक्षति ये यक्षास्ते स्युर्गुह्यकसंज्ञकाः इति व्याडिः। **ययाचे**=याचना अर्थ में प्रयुक्त होने वाले 'याच्' धातु के लिट् लकार के प्रथमपुरुष के एक वचन का यह रूप है। **प्रकृतिकृपणाः**=प्रकृत्या कृपणाः यहाँ 'प्रकृत्यादिभ्यः उपसंख्यानम्' इस सूत्र से तृतीया होकर तृ० तत्पुरुष समास हुआ है।

**अलंकारः**—इस श्लोक में विषमाऽलङ्कार एवं अर्थान्तरन्यासालङ्कार का अङ्गाङ्गिभाव होने के कारण 'सङ्कर' अलंकार है। क्योंकि श्लोक के पूर्वार्ध के प्रथम चरण में 'मेघ' एवं द्वितीय चरण में 'सन्देश' इन दो विरूप पदार्थों के संघटन होने के कारण साहित्यदर्पण के 'विरूपयोः संघटना या च तद्विषमं स्मृतम्' इस लक्षण के अनुसार यहाँ विषमाऽलङ्कार है। एवञ्च 'कामार्ता: हि प्रकृत' इत्यादि सामान्य से ऊपर के कहे गये विशेष का समर्थन होने के कारण अर्थान्तरन्यासाऽलङ्कार है॥ ५॥

**जातं वंशे भुवन–विदिते पुष्करावर्तकानां**<br>
**जानामि त्वां प्रकृतिपुरुषं कामरूपं मघोनः।**<br>
**तेनार्थित्वं त्वयि विधिवशाद्दूरबन्धुर्गतोऽहं**<br>
**याच्ञा मोघा वरमधिगुणे नाधमे लब्धकामा॥ ६॥**

**अन्वयः**—त्वां भुवनविदिते पुष्करावर्तकानां वंशे जातं कामरूपं मघोनः प्रकृतिपुरुषं जानामि तेन विधिवशात् दूरबन्धुः अहं त्वयि अर्थित्वं गतः अधिगुणे मोघा याच्ञा वरम् अधमे लब्धकामा अपि न ( वरम् )।

**व्याख्या**—( हे मेघ ! ) त्वाम्=भवन्तम्, भुवनविदिते=लोक-विख्याते, पुष्करावर्तकानां=पुष्करावर्तकाऽऽख्यानां मेघानां, वंशे=अन्वये, जातम्=उत्पन्नम्, कामरूपं=यथेच्छविग्रहम्, मघोनः=इन्द्रस्य, प्रकृतिपुरुषम्=प्रधान-पुरुषम्, जानामि=वेद्मि परिचिनोमीतियावत्। तेन=उच्चकुलोत्पन्नो भवानतः, विधिवशात्=दैवदुर्विपाकात्, दूरबन्धुः=वियुक्तप्रियः, अहं=यक्षः, त्वयि=भवति, भवत्समीपे इत्यर्थः, अर्थित्वम्=याचकत्वम्, गतः=प्राप्तः। अधिगुणे=गुणशालिनि पुरुषे, याच्ञा=याचना, मोघा अपि=व्यर्था अपि, वरम्=श्रेष्ठा, अधमे=गुणरहिते पुरुषे, लब्धकामा अपि=पूर्णमनोरथा अपि ( याच्ञा ) न ( वरम् ) इति।

**शब्दार्थः**—(हे मेघ !) त्वाम्=तुमको, भुवन—विदिते=लोकविख्यात, पुष्करावर्तकानाम्=पुष्करावर्तक नाम वाले मेघों के ( श्रेष्ठ ), वंशे=कुल में, जातम्=उत्पन्न हुए को, कामरूपम्=अपना इच्छानुसार शरीर धारण करने वाले को, मघोनः=इन्द्र के, प्रकृतिपुरुषम्=प्रधान पुरुष को, जानामि=(मैं) जानता हूँ। तेन=चूँकि तुम अच्छे कुल में उत्पन्न हुए हो, इसलिये, विधि-वशात्=दुर्भाग्यवश, दूरबन्धुः=प्रियजन से वियुक्त, अहम्=मैं, त्वयि=तुम्हारे पास, अर्थित्वम्=याचक रूप में, गतः=आया। अधिगुणे=गुणी व्यक्ति के पास, याच्ञा=याचना, मोघा अपि=निष्फला भी, वरम्=अच्छी है; परन्तु अधमे=गुणरहित व्यक्ति के पास, लब्धकामा अपि=पूर्ण अभिलाषा होने पर भी, न वरम्=श्रेष्ठ नहीं है।

**भावार्थः**—हे जलद ! भुवनविख्याते, पुष्करावर्तकाभिधेयानां मेघानां वंशे उत्पन्नं यथेच्छ-विग्रहधारिणमिन्द्रस्य प्रधानपुरुषं भवन्तमहं जानामि, अत एव दैवदुर्विपाकात् प्रियायाः दूरस्थोऽहं भवत्सकाशं याचकत्वेनागतः। भवादृशे गुण-शालिपुरुषे निष्फला अपि याचना श्रेष्ठा भवति, अधमे पुरुषे पूर्णाभिलाषा अपि न श्रेष्ठा भवति।

**हिन्दी**—हे मेघ ! भुवनविख्यात पुष्करावर्तक नामक मेघ के वंश में उत्पन्न, अपने इच्छानुकूल शरीर धारण करने में समर्थ, इन्द्र के प्रधान पुरुष आपको मैं जातना हूँ । इसलिए, दुर्भाग्यवश पत्नी से बिछुड़ा हुआ मैं आपके पास याचक बन के आया हूँ । क्योंकि ( आप के समान ) गुणी व्यक्ति के पास यदि याचना निष्फल भी हो जाय तो अच्छी है, परन्तु निर्गुणी व्यक्ति के पास यदि सफल हो जाय तो भी अच्छी नहीं है ।

**समासः**—भुवनेषु विदित इति भुवनविदितः ( स० तत्० ) तस्मिन्, पुष्कराश्च आवर्तकाश्च इति पुष्करावर्तकाः ( द्वन्द्व ) इति मल्लिनाथमतानुसारम् अन्ये तु एतन्नामकैक एव मेघः । प्रकृतिषु पुरुषः प्रकृतिपुरुषः (स० तत्०) तम् । कामकृतानि रूपाणि यस्य तम् ( मध्यम पदलोपी बहुव्रीहिः ) । दूरे बन्धुर्यस्य स ( बहुव्रीहिः ) । लब्धः कामः यया सा लब्धकामा ( बहुव्रीहिः ) ।

**कोशः**—'जगती लोको विष्टपं भुवनं जगत् इत्यमरः । पुष्करं करिशुण्डाग्रे वाद्यभाण्डमुखे जले इत्यमरः । इन्द्रो मरुत्वान् मघवा इत्यमरः । प्रकृतिर्गुण–साम्ये स्यादमात्यादिस्वभावयोः इति मेदिनी । दैवं दिष्टं भागधेय भाग्य स्त्री नियतिर्विधिः इत्यमरः । सगोत्र–बान्धवज्ञाति बन्धु स्व-स्वजनाः समाः इत्यमरः । बनीयको याचनको मार्गणो याचकार्थिनो इत्यमरः ।

**टिप्पणी**—भुवनविदिते यह सप्तमी समासान्त शब्द है । यहाँ ज्ञानार्थक 'विद्' धातु से भूताऽर्थ में 'निष्ठा' इस सूत्र से 'क्त' प्रत्यय किया गया है, न कि 'मतिबुद्धिपूजार्थेभ्यश्च' इस सूत्र से । क्योंकि यदि 'मतिबुद्धि०' इस सूत्र से वर्तमान अर्थ में 'क्त' प्रत्यय करेंगे तो 'क्तस्य च वर्तमाने' इस सूत्र से 'भुवन' शब्द से षष्ठी विभक्ति आयेगी एवञ्च 'क्तेन च पूजायाम्' इस सूत्र से समास का निषेध हो जायगा । फलस्वरूप 'भुवनविदिते' ऐसे शब्द निष्पन्न न होकर बल्कि 'भुवनानां विदिते' ऐसा असमस्त रूप होने लगेगा जो यहाँ इष्ट नहीं है । **पुष्करावर्तकानाम्**=मल्लिनाथजी ने 'पुष्कराश्च आवर्तकाश्च' ऐसा विग्रह करके उक्तपद को द्वन्द्व समासान्त माना है । परन्तु एक ही मेघ दो वंशों में कैसे उत्पन्न हो सकेगा ? इसलिए कुछ लोग विष्णुपुराण के—

'पुष्करा नाम ये मेघा बृहन्तस्तोयमत्सराः ।
पुष्कराऽवर्तकास्तेन कारणेनेह शब्दिताः ॥'

इस उद्धरण के अनुसार प्रलयङ्कारी एक मेघवंश को ही 'पुष्करावर्तक' कहते हैं। मातृगोत्र एवं पितृगोत्र के प्रधान पुरुष 'पुष्कर' और 'आवर्तक' हो सकते हैं एवं उन दोनों की सन्तति एक मेघ हो सकता है, इस प्रकार मल्लिनाथ जी का भी व्याख्यान युक्तियुक्त माना जा सकता है। **जातम्**=प्रादुर्भाव अर्थ में विद्यमान 'जन्' धातु से 'क्त' प्रत्यय करके 'जातम्' शब्द निष्पन्न हुआ है। **कामम्**=काममस्यास्तीति इस विग्रह में 'काम' शब्द से 'अर्श आदिभ्योऽच्' इस सूत्र से 'अच्' प्रत्यय करके 'कामम्' शब्द बना है। **जानामि**='ज्ञा' धातु के उत्तम पुरुष के एकवचन का रूप जानामि होता है। 'ज्ञाजनोर्जा' इस सूत्र से ज्ञा के स्थान पर 'जा' आदेश है। **अर्थित्वम्**=असन्निहितोऽर्थोऽस्यास्तीति अर्थी' यहाँ पर जिसके पास अर्थ न हो, अर्थात् अर्थ के असन्निधान में 'अर्थ' शब्द से 'अर्थच्चासन्निहिते' इस सूत्र से इनि प्रत्यय हुआ है तथा 'अर्थी' (अर्थ+इन्) यह रूप बना है। अर्थिनो भावः अर्थित्वम् 'तस्य भावस्त्वतलौ' इस सूत्र से भाव में 'अर्थी' शब्द से 'त्व' प्रत्यय होकर 'त्वान्तं क्लीबम्' के नियमनुसार नपुंसकान्त 'अर्थित्वम्' यह रूप बना है। अर्थ के सन्निधान में तो 'अर्थवान्' हुआ और जिसके पास अर्थ न हो वह 'अर्थी' हुआ। **याच्ञा**—याचन=याच्ञा याचना अर्थ में विद्यमान 'याच' धातु से 'यजयाचयतविच्छप्रच्छरक्षो नङ्' इस सूत्र से 'नङ्' प्रत्यय हुआ है पश्चात् 'स्तोः श्चुना श्चुः' इस सूत्र से श्चुत्व एवं स्त्रीत्व विवक्षा में 'टाप्' करके 'याच्ञा' शब्द बना है।

**अलङ्कार**—यहाँ अर्थित्व प्राप्तरूप विशेष अर्थ का समर्थन चतुर्थचरणस्थ सामान्यार्थ के द्वारा होने के कारण 'अर्थान्तरन्यास अलंकार है ॥ ६ ॥

**सन्तप्तानां त्वमसि शरणं तत्पयोद ! प्रियायाः**
**सदेशं मे हर धनपतिक्रोधविश्लेषितस्य ।**

**गन्तव्या ते वसतिरलका नाम यक्षेश्वराणाम्**
**बाह्योद्यान-स्थितहरशिरश्चन्द्रिकाधौतहर्म्या ॥७॥**

**अन्वयः**—हे पयोद ! त्वं सन्तप्तानां शरणम् असि, तत् धनपतिक्रोध-विश्लेषितस्य मे सन्देशं प्रियाया हर । बाह्योद्यानस्थितहरशिरश्चन्द्रिकाधौतहर्म्या अलका नाम यक्षेश्वराणां वसतिः ते गन्तव्या ।

**व्याख्या**—हे पयोद !=हे जलद ! त्वम् सन्तप्तानाम्=आतपेन विरहेण वा पीडितानाम्, शरणं=रक्षकः, असि=वर्त्तसे, आतपपीडितं जलदानेन, विरहपीडितं स्वस्थान-प्रेरणया वा रक्ष्यसे इति भावः । तत्=तस्माद्धेतोः, रक्षकत्वादिति भावः । धनपतिक्रोधविश्लेषितस्य=कुबेरकोपवियुक्तस्य, मे=मम यक्षस्य, सन्देशम्=वार्तां, प्रियायाः=प्रेयस्याः, पार्श्वम् इति शेषः । हर=नय । सा मत्प्रिया कुत्र वर्तते, तस्य स्थानस्य किन्नामेतिजिज्ञासायामाह । बाह्योद्यानस्थितहरशिरश्चन्द्रिकाधौतहर्म्या=बाह्योद्याने=बहिरारामे, स्थितस्य=वर्तमानस्य, हरस्य=शम्भोः, शिरसि=मस्तके या चन्द्रिका=ज्योत्स्ना, तया धौतहर्म्या=प्रक्षालिताट्टालिका अलका, नाम=एतन्नामिका यक्षेश्वराणाम्=गुह्यकाधिपतीनांम्, वसतिः=स्थानम्, ते=मेघस्य, गन्तव्या=यातव्या ।

**शब्दार्थः**—हे पयोद !=हे मेघ ! त्वम्=तुम, सन्तप्तानाम्=धूप से पीड़ित अथवा वियोग से पीड़ित जनों के, शरणम्=रक्षक, असि=हो । तत्=तुम रक्षक हो इसलिए, धनपतिक्रोधविश्लेषितस्य=कुबेर के क्रोध के कारण अपनी प्रिया से वियुक्त, मे=मेरा ( यक्ष का ), सन्देशम्=सन्देश, प्रियायाः=प्रिया के पास, हर=पहुँचा दो । यदि तुम कहो कि, मेरी प्रिया कहाँ रहती है, उस स्थान का क्या नाम है तो सुनो, बाह्योद्यानस्थितहरशिरश्चन्द्रिकाधौतहर्म्या=नगर से बाहर के उद्यान में विद्यमान शिव जी के मस्तक पर स्थित चन्द्रमा की ज्योत्स्ना से जहाँ के महल धुल रहे हैं, अलका नाम=अलका नाम की यक्षेश्वराणाम्=कुबेर की ( वही ) वसतिः=नगरी, ते=तुम्हें, गन्तव्या=जाना है ।

**भावार्थः**—हे मेघ ! धर्मपीडितानां विरहसन्तप्तानां वा त्वं रक्षकोऽसि, अतः कुबेरकोपवियुक्तस्य मे यक्षस्य सन्देशं मत्प्रियायाः पार्श्वं प्रापय । यत्र मे प्रिया वसति तत्स्थानं कथयामि तथाहि यस्याः नगर्याः हर्म्याणि नगरबहिरारामस्थशिवशिरश्चन्द्रमसः कान्तिभिः सततं प्रक्षाल्यन्ते, सा अलका नाम्नी कुबेरस्य निवासभूमिरेव त्वया गन्तव्या । तत्रैव मत्प्रिया वर्तते इति भावः ।

**हिन्दी**—हे मेघ ! तुम सन्तप्त जनों के रक्षक हो, ( वह चाहे धूप से पीड़ित हों या विरह से ) अतः कुबेर के क्रोध के कारण अपनी प्रिया से वियुक्त मेरा सन्देश मेरी प्रिया के पास पहुँचा दो । जहाँ के भवन, नगर के बाहर स्थित बाग में विद्यमान शिवजी के मस्तक पर स्थित चन्द्रमा की ज्योत्स्ना से धुलते रहते हैं, अलका नाम की उसी कुबेर की निवास भूमि में तुम्हें जाना है ।

**समासः**—धनपतेः क्रोध = धनपतिक्रोधः ( ष० तत्० ) तेन विश्लेषितः तस्य ( तृ० तत्० ) धनपतिक्रोधविश्लेषितस्य, बाह्यश्च तदुद्यानं=बाह्योद्यानम् ( प्र० तत्० ) स्थितश्चासौ हर=स्थितहरः ( कर्मधारय ) बाह्योद्याने स्थितहरः=बाह्योद्यानस्थितहरः (स० तत्०) तस्य शिरः (ष० तत्०) तस्मिन् या चन्द्रिका ( स० तत्० ) तया धौतानि हर्म्याणि यत्र सा ( बहुव्रीहिः ) ।

**कोशः**—सन्तापः सञ्ज्वरः समौ इत्यमरः । शरणं गृहरक्षित्रोः इत्यमरः । चन्द्रिका कौमुदी ज्योत्स्ना इत्यमरः । सन्देशवाग् वाचिकं स्यात् इत्यमरः । हर्म्यादि धनिनां वासः इत्यमरः । नाम प्रकाश्य सम्भाव्य क्रोधोपगमकुत्सने इत्यमरः ।

**टिप्पणी—पयोद**—पयो ददाति इति पयोदः उसके सम्बोधन में हे पयोद ! 'पयस्' उपपद रहते '(डु) दा' धातु से 'अतोऽनुपसर्गे कः' इस सूत्र से क प्रत्यय होकर 'पयोद' यह रूप बना है । **सन्तप्तः**—सम् + तप् + क्त = सम् उपसर्ग-पूर्वक 'तप्' धातु से क्त प्रत्यय होकर 'सन्तप्त' यह शब्द बना है । **विश्लेषितः**-वि + श्लिष + क्त = वि उपसर्गपूर्वक 'श्लिष्' धातु से 'क्त' प्रत्यय हुआ है । **प्रियायाः**—'प्रीञ्' धातु से 'इगुपधज्ञाप्रीकिरः कः' से 'क' प्रत्यय करके स्त्रीत्व विवक्षा में टाप् करके प्रिया यह रूप बना है । **बाह्यम्**—'बहिस्' इस अव्यय से 'बहिषष्टिलोपो यञ्च' इस सूत्र से 'यञ्' प्रत्यय एवं टि रूप 'इस' का लोप

करके 'तद्धितेष्वचामादेः' इस सूत्र से ञित्त्वात् वृद्धि करके 'बाह्यम्' यह रूप बनता है। **गन्तव्या**—'गम्' धातु से तव्यत् प्रत्यय होकर स्त्रीत्व विवक्षा में टाप् करके 'गन्तव्या' यह रूप निष्पन्न होता है। 'तव्यत्' प्रत्यय कृत्य प्रत्यय है अतः 'गन्तव्या' के योग में 'कृत्यानां कर्तरि वा' इस सूत्र से कर्ता में विकल्प से षष्ठी हुई है ॥ ७ ॥

**त्वामारूढं पवनपदवीमुद्गृहीतालकान्ताः**
**प्रेक्षिष्यन्ते पथिकवनिताः प्रत्ययादाश्वसन्त्यः ।।**
**कः सन्नद्धे विरहविधुरां त्वय्युपेक्षेत जायां**
**न स्यादन्योऽप्यहमिव जनो यः पराधीनवृत्तिः ॥ ८ ॥**

**अन्वयः**—पवनपदवीम् आरूढम् त्वाम् पथिकवनिताः प्रत्ययात् आश्वसन्त्यः उद्गृहीतालकान्ताः प्रेक्षिष्यन्ते। त्वयि संनद्धे अहम् इव यो जनः पराधीनवृत्तिः न स्यात् कः अन्यः अपि विरहविधुराम् जायम् उपेक्षेत।

**व्याख्या**—पवनपदवीम्=पवनाध्वानम् गगनमितियावत्। आरूढम्=गतम्, त्वाम्=मेघम्, पथिकवनिताः=पान्थप्रियाः प्रोषितभर्तृका इत्यर्थः, प्रत्ययात्=विश्वासात् वल्लभागमनस्येति बोध्यः, आश्वसन्त्यः=प्राप्तविश्वासाः, उद्गृहीतालकान्ताः=उद्धृतकेशप्रान्ताः (सत्यः), इतस्ततः द्रष्टुम् उन्नमय्य केशाग्रभागं धृत्वेत्यर्थः। प्रेक्षिष्यन्ते=विलोकयिष्यन्ति। त्वयि=जलदे, संनद्धे=वृष्टये समुद्यते, अहमिव=मत्समानः, यः जनः=यो नरः, पराधीनवृत्तिः=पराधिकृतजीवनः, न स्यात्=नभवेत्, (तादृशः) कः=प्रियाविलासानभिज्ञः, अन्योऽपि=अपरोऽपि (जनः), विरहविधुराम्=विप्रलम्भव्यग्राम्, जायाम्=प्रियाम्; उपेक्षेत=उपेक्षां कुर्यात्, मेघाच्छन्ने न कोऽपि स्वतन्त्रः प्रियाविलासज्ञः जनः प्रियायाः उपेक्षां करोतीतिभावः।

**शब्दार्थः**—पवनपदवीम्=आकाश में, आरूढम्=स्थित, त्वाम्=तुमको; पथिकवनिताः=पथिकों की पत्नियाँ, प्रत्ययात्=विश्वास के कारण, आश्वसन्त्यः=आश्वस्त होकर, उद्गृहीतालकान्ताः=केशों के अग्रभागको उठाकर

प्रेक्षिष्यन्ते=देखेंगी । त्वयि=तुम्हारे, अर्थात् मेघ के, संनद्धे=छा जाने पर; अहमिव=मेरे समान, यः जनः=जो पुरुष, पराधीनवृत्तिः=पराधीन जीवन वाला, न स्यात्=न हो (ऐसा) कः=कौन, अन्योऽपि=दूसरा व्यक्ति ( होगा ) जो, विरह-विधुराम्=विरह से व्याकुल, जायाम्=प्रिया को, उपेक्षेत=उपेक्षा करेगा । अर्थात् कोई भी नहीं करेगा ।

**भावार्थः**–आकाशे विद्यमानं त्वां प्रोषितभर्तृकाः नार्यः विश्वासात् आश्वसन्त्यः सत्यः केशाग्रभागमुन्नमय्य अवलोकयिष्यन्ति । वर्षणाय समुद्यते त्वयि-आगते को जन ईदृग् स्यात् यः खलु मत्सदृशः पराधीनजीवनः न स्यात् विरह-व्याकुलायाः प्रियायाः उपेक्षां कुर्यात् । न कोऽपि कुर्यादिति भावः ।

**हिन्दी**—हे मेघ ! जब तुम आकाश में छा जाओगे–उस समय तुमको पथिकों की प्रियाएँ अपने प्रिय के आगमन के विश्वास से आश्वस्त होकर अपने केशों के अग्रभाग को ऊपर उठाकर देखेंगी । तुम्हारे आ जाने पर मेरे समान जो पराधीन न हो ऐसा कौन पुरुष होगा जो अपनी विरह से व्याकुल प्रिया की उपेक्षा करेगा ।

**समासः**—पवनस्य पदवी=पवनपदवी ताम् ( ष० तत्० ) । उद्गृहीताः अलकानामन्ताः याभिस्ताः=उद्गृहीतालकान्ताः ( बहुव्रीहिः ) । पथिकानां वनिताः पथिकवनिताः ( ष० तत्० ) । विरहेण विधुरा=विरह–विधुरा (तृ० तत्० ) विगताः धूः यस्याः सा विधुरा ( बहुव्रीहिः ) । परस्मिन्नधीना वृत्तिर्यस्य स पराधीनवृत्तिः ( बहुव्रीहिः ) ।

**कोशः**—पन्थानः पदवी सृतिः इत्यमरः । प्रत्ययोऽधीनशपथज्ञानविश्वास-हेतुषु इत्यमरः । अलकाश्चूर्णकुन्तलाः इत्यमरः । परतन्त्रः पराधीनः परवान्नाथ-वानपि इत्यमरः । विधुरं तु प्रविश्लेषे इत्यमरः । वृत्तिर्वर्तनं जीवने इत्यमरः ।

**टिप्पणी–आरूढ**=आ+रुह+क्त 'आङ्' उपसर्गपूर्वक रुह धातु से क्त प्रत्यय होकर आरूढ यह पद बना है ।

**पथिकः**—'पथिन्' शब्द से 'पथःष्कन्' इस सूत्र से 'ष्कन्' प्रत्यय का विधान करके 'षः प्रत्ययस्य' इस सूत्र से प्रत्यय के 'ष' कार का लोप आदि

